**सामायिकपाठ**-श्रीयुक्त ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजीके बनाये हुए सामायिकपाठका यह गुजराती अनुवाद है। अन्तमें पं० महाचंद्रजी कृत सामायिक पाठ और आलोचनापाठ भी छपा है। इसके प्रकाशक शा० मूलचन्द कशनदासजी कापड़िया सूरत हैं। मूल्य डेढ़ आना।

## विविध विषय।

**आठ लाखका दान**—महाराज पंचम जार्जके भारतागमनके स्मरणार्थ बम्बईके प्रसिद्ध धनी सर सासुन डेबिडने आठ लाख एक हजार रुपयोंका महान् विद्यादान किया है। इस रकमके ब्याजसे देहातोंमें खेतीकी शिक्षा देनेवाली पाठशालाएं खोली जावेंगी। खेतीमें सुधार करनेके प्रयोग किये जावेंगे और खेतीके नये नये उपयोगी औजारोंका प्रचार किया जायगा और विद्यार्थियोंके रहनेके लिये बोर्डिंग हाउस बनाये जावेंगे। इसमें जातिधर्मका भेद नहीं रक्खा जायगा। प्रत्येक भारतवासी इससे लाभ उठा सकेगा। ऐसे दानोंमें परोपकार पुण्य और राष्ट्रहित तीनोंका समावेश होता है। भारतमें ऐसे दानोंकी प्रवृत्तियें होती देखकर बड़ी प्रसन्नता होती है।

**झगड़ेका अन्त**--दस्सों और बीसोंके मामले परसे समाजमें जो अशान्ति हो रही थी वह शान्त हो गई। रानीवालोंकी ओरसे इस विषयमें जो एक लेख प्रकाशित हुआ है, यद्यपि उसमें भी दूसरे पक्षवालोंको थोड़ा बहुत प्रसाद देनेकी कृपा दिखलाई गई है-जिसकी कि जरूरत नहीं थी, तो भी मालूम होता है कि, अब यह झगड़ा तय हो गया। और यह एक तरहसे अच्छा ही हुआ। इस झगड़ेका प्रारंभसे अन्ततकका इतिहास यदि कोई लिखै तो वह नवयुवकोंके लिये जिन्हे कि आगे ऐसे बहुतसे प्रवाह पारकरके उन्नतिके मैदानमें पहुंचना है, बहुत ही लाभदायक होगा।

**क्रोधका शरीरपर प्रभाव**—डाक्टर मारिस डीफ्लूरीनें डाक्टरी तहकीकात और तजरबेसे दरयाफ्त किया है कि, क्रोध करनेसे दिमागकी ऐसी हालत हो जाती है, जैसी आँधी आनेपर समुद्रकी। क्रोध जितना तीव्र होता है और जितने अधिक समय तक रहता है, उतनी ही शरीरशक्ति कम हो जाती है। यदि कोई व्यक्ति क्रोधको प्रगट न होने दे-मन ही मनमें घुटता रहे, तो और भी अधिक हानि होती है। शरीरशक्ति कम होती जाती है और क्रमक्रमसे मृत्यु हो जाती है। क्रोधके परमाणु प्रति समय आयुको क्षीण करते हैं। क्रोध

करना वैसा ही बुरा है, जैसा कि आत्मघात। अन्तर केवल इतना ही है कि, आत्मघातके कारणोंसे तो मृत्यु जल्दी हो जाती है, परन्तु क्रोधसे देरमें होती है। क्रोध उस विषके समान है, जिसका असर अदृश्य और धीरे धीरे होता है। किन्तु उसके विषके समान आत्मघाती होनेमें सन्देह नहीं है। *

**बंगीय सार्वधर्म परिषद्।**—बनारसमें जैनसमाजके सुपरिचित श्रीयुक्त पंडित पन्नालालजीके उद्योगसे इस नामकी एक संस्था स्थापित हुई है। इसके सभापति लखनौके बाबू अजितप्रसादजी, एम्. ए., मंत्री बाबू देवेन्द्रप्रसादजी, आरा और सहायक मंत्री उक्त पंडितजी हैं। इस संस्थाका उद्देश्य बंगालमें और बंगाली विद्वानोंमें लेखों पुस्तकों और ट्रेक्टोंद्वारा जैनधर्मके तत्त्वोंका परिचय कराना है। हर्षका विषय है कि, संस्थाके द्वारा 'जैनधर्म' नामका एक बंगला ट्रेक्ट भी जो कि लोकमान्य पं० बाल गंगाधर तिलकके एक व्याख्यानका अनुवाद है, प्रकाशित हो गया है। भट्टाकलंक चरित्र साहित्य मासिकपत्रकी वर्तमान-संख्यामें छप चुका है। जैनधर्मेर किंचित परिचय, जैनतत्त्वज्ञान चारित्र, और अठारहनातेकी कथा, नामक लेख बंगलाके उद्बोधन, प्रवासी, भारती आदि प्रसिद्ध पत्रोंमें भेजे जा चुके हैं, जो शीघ्र ही छपकर प्रकाशित हो जावेंगे। जैनसिद्धान्त प्रवेशिकाका बंगानुवाद हो चुका है और तत्त्वार्थसूत्रके अनुवादका प्रयत्न हो रहा है। गत पौष सुदी प्रतिपदाको परिषद्का एक अधिवेशन भी हुआ था, जिसमें उक्त सब बातोंपर विचार किया गया। परिषद् बनारसमें एक पुस्तकालय भी खोलना चाहता है, जिसमें जैनधर्मके ग्रन्थ और सर्वसाधारण बंगला आदि भाषाओंकी पुस्तकें और समाचारपत्र रक्खे जावेंगे। इसमें जो बंगाली सज्जन आवेंगे उन्हें व्याख्यानादिके द्वारा जैनधर्मका परिचय कराया जायगा। इन सब कामोंके लिये धनकी बहुत आवश्यकता है, इस लिये संस्थाके संचालक अपील करते हैं कि, प्रत्येक जैनीको इस धर्मप्रचारके काममें अपनी २ शक्ति अनुसार सहायता देना चाहिये। हमको आशा है कि, जो भाई अपने प्यारे धर्मको प्रत्येक जीवका कल्याण करनेवाला उदार, पवित्र और सर्वोपरि समझते हैं, वे इस पुण्यकार्यमें अवश्य ही सहायता देंगे। बंगालियोंमें निष्पक्ष विद्वानोंका बाहुल्य है। यदि जैनी उद्योग करेंगे, तो एक बार बंगालप्रान्तमें जैनधर्मका डंका बज जावेगा।

---

* यह नोट श्रीयुक्त बाबू अजितप्रसादजी एम्. ए. एल. एल. बी. लखनौने भेजनेकी कृपाकी है। **सम्पादक**

ॐ

श्रीपरमात्मने नमः ।

श्रीजैनग्रंथरत्नाकरकार्यालय बम्बईमें मिलनेवाले
शुद्ध छपे हुए जैनग्रन्थोंका

# सूचीपत्र

जैनधर्मकी उन्नति एक मात्र जैनग्रंथोंके
घर घर विराजमान होनेसे होगी
और
जैनग्रंथ घर घरमें विराजमान तब होंगे, जब वे
शुद्धतापूर्वक छपकर थोड़ी न्योछावरमें
सरलतासे सब स्थानोंमें मिल सकेंगे ।

अत एव

श्रीजैनग्रन्थरत्नाकरकार्यालय बम्बईद्वारा प्रकाशित
हुए शुद्ध जैन ग्रंथोंको मंगाकर पढ़िये

क्योंकि

**" न स्वाध्यायात्परं तपः "**

अर्थात्

स्वाध्यायके समान कोई तप नहीं है ।

अगस्त सन् १९११.

रा. चिं. स. देवळे यांनीं मुंबईवैभव स्टीम प्रेसमध्यें छापिलें.

# जरूरी सूचनाएँ।

१ इस कार्यालयकी तरफसे छपी हुई एक ही प्रकारकी एकसाथ पांच पुस्तकें लेनेसे पांचके मूल्यमें छह भेजी जाती हैं। दूसरोंकी छपाई हुई नहीं।

२ हमारे यहां देवबन्द, लाहौर, मुरादाबाद, देहली आदि स्थानोंकी छपी हुई पुस्तकें भी बिक्रीके लिये रक्खी जाती हैं, परन्तु उनकी शुद्धता, अशुद्धता, सुन्दरता, वा बदसूरतीके हम उत्तरदाता नहीं हैं। कोई भाई इस सूचीपत्रमें लिखी हुई सब ही पुस्तकोंको हमारी पुस्तकें नहीं समझ लेवें।

३ कई भाई संस्कृतकी पुस्तकोंको भाषा समझकर अथवा किसी विषयकी पुस्तकको किसी विषयकी समझकर हमसे मंगा लिया करते हैं. और फिर समझमें न आनेसे अथवा पसन्द न आनेसे वापिस कर देते हैं। परन्तु ऐसा करनेसे पुस्तकें आने जानेमें इतनी खराब हो जाती हैं कि फिर बिक्रीके कामकी नहीं रहती हैं। सो जो भाई पुस्तकें मंगावें, बहुत सोच समझकर मगावें। मंगाई हुई पुस्तकें फिर वापस नहीं ली जावेगी।

४ आठ आनेसे कमका वेल्यूपेबिल हमारे यहांसे नहीं भेजा जाता है। सो जिन भाइयोंको इससे कमकी पुस्तकें मंगाना हों, उन्हें पहले ही टिकट भेज देना चाहिये और डांकखर्चके लिये एक आनाका टिकट ज्यादा रख देना चाहिये।

५ कई एक भाई पुस्तकें मंगाकर बहुत छोटेसे भी बहानेके मिल जानेसे वी. पी. वापिस कर देते हैं, जिससे हमें नाहक डांकखर्चका नुकसान उठाना पड़ता है। सो ऐसा न करके यदि हिसाब वगैरहमें कुछ भूल हो, तो वी. पी. को पोष्टमास्टरसे कहके डिपाजिट (अमानत) रखवा देना चाहिये। वी. पी. २१ दिनतक डिपाजिट रह सकता है। और फिर हमको चिट्ठी लिखकर जो गलती हो, उसे दुरुस्त करा लेना चाहिये। साहूकारी हिसाबमें भूलचूक लेनी देनी होती है, इसके लिये वी. पी. वापिस न करना चाहिये।

६ मंगाई हुई पुस्तकोंमेंसे जो पुस्तकें न भेजी जावें, समझ लेना चाहिये कि, वे पुस्तकें पुस्तकालयमें मौजूद नहीं हैं अथवा खतम हो चुकी हैं। यह भी याद रखना चाहिये कि, मंगाई हुई पुस्तकोंमेंसे जो पुस्तकें मौजूद

नहीं होंगी, उन्हें छोड़कर बाकी जितनीं होंगी, भेज दी जावेगीं । गैरमौजूदा पुस्तकोंके लिये बाकी पुस्तकें भेजना नही रुकेंगी ।

७ डाकखानेमें आधा आना पाव आनाका वी. पी. नहीं होता है पूरे आनोंका होता है । इसलिये यदि किसी वी. पी. की रकम पूरे आनोंकी नहीं होती है, आनाके किसी हिस्सेकी होती है तो उसमें आधाआना पाव आनाकी कोई पुस्तक रखकर रकम पूरे आनोंकी कर दी जाती है। ऐसी पुस्तकको विना मंगाई हुई भेजी समझकर ग्राहकोंको हमसे नाराज नहीं होना चाहिये ।

८ पत्र लिखते समय प्रत्येक पत्रमें अपना **नाम, ग्राम, डांकखाना** और **जिला** साफ २ अक्षरोंमें सही २ लिखना न भूलना चाहिये । कई लोग रियासत, तहसील, परगना आदि फिजूल बातें तो लिखे देते हैं और डांकखाना वगैरह लिखते ही नहीं है । ऐसा न करके ठिकाना ख्यालसे सही लिखना चाहिये ।

# तीर्थोंके बढ़ियाँ नकशे ।

१-**श्रीसम्मेदशिखरजी, पावापुरीजी, चम्पापुरीजीके** नकशे जुदे जुदे रंगीन ग्लेज मोटा कागज, दर फी नकशा आठ आना.

२-ऊपरके तीनों नकशे रंगीन ग्लेज कागजपर फी नकशा चार आना.

५-सोलह सुपनके नकशे—आठ आना, चार आना.

---

**क्षमावणीके कार्ड**—जिन भाइयोंको चाहिये, हमसे भादोंसे पहले मंगा लिया करें, अबकी बार हमने ऐसे कार्ड छपाये हैं; जो कई वर्षोंतक काम दे सकेंगे, अर्थात् उनमें मिती वगैरहकी जगह छोड़ देवेंगे, इसलिये ग्राहकोंको एक साथ बहुतसे कार्ड मंगा लेना चाहिये । सैकड़ेकी दर चार आना, डांकखर्च अलग । एक सैकड़ा तक कार्ड मंगानेवालोंको पहलेसे टिकिट भेज देना चाहिये ।

---

# सर्वसाधारणकी पुस्तकें ।

बम्बईमे मिलनेवाली, व्यंकटेश्वर, ज्ञानसागर, लक्ष्मीव्यंकटेश्वर, निर्णयसागर, गुजरातीप्रेस, भीमसी माणिक, मेघजी हीरजी कम्पनी आदिकी हिन्दी, मराठी, गुजराती संस्कृतकी सब प्रकारकी पुस्तके भी हमारे द्वारा वाजिब सूचीपत्रके मूल्यपर मिल सकती है । जिन ग्राहकोंको जरूरत हो, हमसे मंगा लिया करें ।

# जैनहितैषी मासिकपत्र ।

हमारे पुस्तकालयसे इस नामका बढ़िया मासिकपत्र भी निकलता है, जिसमे सामाजिक, धार्मिक तथा ऐतिहासिक उत्तमोत्तम लेख कविता मनोरंजक चुटकुले, शिक्षाप्रद हृदयग्राही उपन्यास, जीवनचरित्र, आदि अनेक विषय हर महीने छपा करते है । बड़ी भारी खूबी यह है कि इसके ग्राहकोंको प्रतिवर्ष उपहारमें ( भेटमे ) बढ़िया २ ग्रन्थ दिये जाते है, जिनका मूल्य अलग लेनेसे वार्षिक मूल्यके ही बराबर होता है । अर्थात् मासिकपत्रके मूल्यमें उपहार मिल जाया करता है और जैनहितैषी सालभर मुफतमे आया करता है ।

जैनसाहित्यकी सर्वोत्तम सेवा करनेके लिये इस पत्रका जन्म हुआ है । अबतक इसमे ऐसे अनेक ऐतिहासिक वा धार्मिक लेख निकल चुके है जैसे किसीभी जैनपत्रमें नहीं निकले है । सरस्वती, भारतमित्र, शिक्षा, नागरीप्रचारक, बिहारबन्धु, जैनगजट, जैनमित्र, वेदेजिनवरं आदि सब ही समाचारपत्रोने जैनहितैषीकी मुक्तकंठसे प्रशसा की है । प्रत्येक धर्मात्माको इस पत्रके ग्राहक बनना चाहिये । वार्षिक मूल्य उपहार डाकखर्च वगैरह सहित १।।) डेढ़ रु. है ।

इसपत्रकी साल दिवालीसे शुरू होती है । पहिले अंकसे सबको ग्राहक बनना पड़ता है । आगेकी साल लगभग ५०० पृष्ठका एक विराट ग्रन्थ उपहारमें दिया जायगा ।

हमारा पत्ता—

**मैनेजर श्रीजैनग्रन्थरत्नाकर कार्यालय,**

**हीराबाग पो० गिरगांव. बम्बई ।**

श्रीवीतरागाय नमः।

# श्रीजैनग्रन्थरत्नाकर कार्यालय-बम्बईका

# सूचीपत्र।

## खासकी छपाई हुई पुस्तकें।

**रत्नकरंडश्रावकाचार वचनिका बड़ा**—यह महान् ग्रन्थ दूसरी बार बम्बईके जगत्प्रसिद्ध निर्णयसागर छापखानेमें चिकने और पुष्ट कागजपर छपकर तयार हुआ है। दो तीन मूल प्रतियोंपरसे इसका संशोधन किया गया है। पं० सदासुखजीने जिस भाषावचनिकामें लिखा था, वैसाका वैसा ही है, एक अक्षरमात्रमें भी फेरफार नहीं करके छपाया है। न्योछावर गत्ते वेष्टनसहित ४) चार रुपया।

**शाकटायन प्रक्रियासंग्रह**—संसारमें जितने व्याकरण अबतक मिले हैं उनमें **श्रीश्रुतकेवलिदेशीयाचार्यशाकटायन**का शब्दानुशासन व्याकरण सबसे प्राचीन है। पाणिनीय व्याकरण इसके पीछे बना है। शाकटायन-व्याकरण केवल प्राचीन ही नहीं है, किन्तु समस्त व्याकरणोंसे उत्तम, अल्प-परिश्रमसाध्य, बहुफलद, सुगम, स्वल्प, और सर्वांगपरिपूर्ण है। इसके मूलकर्ता महर्षि **शाकटायन** और प्रक्रियाके कर्ता **श्रीअभयचन्द्रसूरि** परम दिगम्बर जैनी थे। मूल्य केवल ३।) सवातीन रुपये।

**प्रद्युम्नचरित्र भाषा वचनिका**—इस ग्रन्थमें श्रीकृष्ण नारायणके पुत्र प्रद्युम्नकुमारकी मनोहर कथा बड़ी ही सरल और सुन्दर भाषामें वर्णन की गई है। एक बार पढ़ना शुरू करके फिर छोड़नेको जी नहीं चाहता है। शृंगारादि सभी रसोंसे यह ग्रन्थ परिपूर्ण है। इसके आगे उपन्यास झक मारते हैं। मूल्य २॥।) पौने तीन रुपया।

**पार्श्वपुराण चौपाईबद्ध**—कविवर भूधरदासजीका बनाया हुआ यह ग्रंथ सर्वत्र प्रसिद्ध है। कविता बड़ी ही सुहावनी है। इस ग्रन्थमें कथा-भाग तो थोड़ा है परन्तु जैनधर्मके तत्वोंका बड़े विस्तारमें वर्णन है। न्योछावर १।) सवा रुपया।

**बनारसीविलास**—इसमें आगरानिवासी स्वर्गीय कविवर बनारसी-दासजीके ज्ञानबावनी, सूक्तमुक्तावली आदि अनेक **ग्रंथरत्नोंका** संग्रह है। इसके प्रारंभमें ११३ पृष्ठोंमें ग्रंथकर्त्ता कविवर बनारसीदासजीका सविस्तर जीवनचरित्र भी दिया गया है। हिन्दीमें इतना सच्चा और बड़ा जीवनचरित्र आजतक किसी भी कविका प्रकाशित नहीं हुआ है। न्यौछावर १॥) रुपया।

**कविवरवृन्दावनकृत चौवीसीपाठ**—खास कविवर वृन्दावनजीके हाथकी लिखी हुई प्रथम पुस्तकपरसे जो हमें काशीमें उन्हीके भंडारसे प्राप्त हुई थी, इसे छपवाया है। कागज पुष्ट और छपाई निर्णयसागरकी है। इसमें भी प्रत्येक अष्टकमें जगह २ आंचली और प्रत्येक पदमें ॐ ह्रीं आदि शुद्ध मंत्र लगाये गये है, जिससे पूजा करनेवालोंको यथेष्ट फलकी प्राप्ति हो। न्योछावर १) रु०।

**प्रवचनसार परमागम**—श्रीकुन्दाकुन्दाचार्यके नाटकसमयसारकी कविता करके जिस तरह कविवर बनारसीदासजीने यश प्राप्त किया है, उसी प्रकारसे काशीनिवासी कविवर वृंदावनजीने प्रवचनसार परमामागम [ कुन्द-कुन्दकृत ] की कविता करके नाम कमाया है। इसमें कवित्त सवैया आदि छन्दोंमें अध्यात्मके गूढ़ तत्वोंका बड़ी सुन्दरतासे वर्णन किया है। कविवरकी खास हाथकी लिखी हुई प्रतिसे संशोधन करके यह ग्रंथ छपाया गया है। मूल्य सिर्फ १।) रु०।

**वृंदावनविलास**—इस ग्रन्थमें काशीनिवासी कविवर बाबू वृन्दावनजीके संकटमोचन कल्याणकल्पद्रुम आदि मनोहर स्तोत्रों, अनेक प्रकारके पदों, फुटकर कविताओं, जयपुरके पंडित जयचन्द्रजी दीवान अमरचंद्रजी आदि महाशयोंके साथ किये हुए प्रश्नोत्तरों और गद्यपद्यबद्ध चिट्ठियोंका संग्रह है। साथ ही हिन्दीके एक अद्वितीय पिंगल ग्रन्थका संग्रह है, जो कि छन्द

शतकके नामसे प्रसिद्ध है । ग्रन्थके प्रारंभमें कोई ३२ पृष्ठोंमें कविवरका जीवनचरित्र और उनके ग्रन्थोंका परिचय दिया है। न्योछावर ॥। ) आने।

**धर्मपरीक्षा वचनिका**—यह एक बड़ा ही विचित्र ग्रन्थ है । इसमें बड़ी ही मधुर हृदयग्राही भाषामें एक विलक्षण कथाके द्वारा सम्पूर्ण धर्मोंकी परीक्षा करके जैनधर्मकी उपादेयता सिद्ध की गई है । पुराणोंकी पोलोंपर सभ्यताके साथ बड़े ही बढ़ियां कटाक्ष किये हैं। एक बार पढ़ना प्रारंभ करके फिर छोड़नेको जी नहीं चाहता है । यों तो यह नवोंरसोका भंडार है, परन्तु हास्य और शृंगारकी प्रधानता है। मूल्य १) रु० ।

**मनोरमा उपन्यास**—हिंदीके प्रसिद्ध लेखक आरानिवासी बाबू जैनेन्द्रकिशोरजीने शीलकथाके आधारसे उपन्यासकी सुन्दर रसीली भाषामें यह पुस्तक लिखी है। प्रत्येक स्त्री पुरुष, और बालकके पढ़ने योग्य है। पतिव्रता स्त्रीका सुन्दर चरित्र है। मू० ॥)

**नित्यनियमपूजा संस्कृत तथा भाषा**—इसमें नीचे लिखे पाठ छपे हैं;—लघु अभिषेकपाठ संस्कृत, नित्यपूजा संस्कृत प्राकृत, देवगुरुशास्त्रकी भाषापूजा, बीसतीर्थंकर पूजा, अकृत्रिमचैत्यालयोंके अर्घ संस्कृत प्राकृत, सिद्धपूजा संस्कृत, सिद्धपूजाका भावाष्टक, सोलहकारणादिक अर्घ, पंचपरमेष्ठीको जयमाला प्राकृत, शान्तिपाठ संस्कृत, विसर्जन संस्कृत और भाषास्तुतिपाठ। प्रायः बहुतसे लोग इनके उलटे सीधे पाठ वा द्रव्य चढानेके मंत्र अशुद्धतासे पढ़ते थे । इस कारण हमने बहुत शुद्धतासे अनेक प्राचीन प्रतियोंसे शुधवाकर इसे दूसरीबार छपवाया है। न्योछावर चार आना।

**भाषापूजासंग्रह**—अबकी बार इसमें जितनी पूजाएं और शान्ति विसर्जन अभिषेक आदि पाठ हैं, वे केवल भाषामें रक्खे हैं। संस्कृत प्राकृतका कोई भी पाठ नहीं है। विशेष खूबी यह है कि, प्रत्येक स्थानमें स्थापना आव्हानादिके मंत्र शुद्धतापूर्वक लिख दिये गये हैं। क्योंकि पूजाका सच्चा फल तबही मिलता है, जब वह शुद्ध मंत्रोच्चारण सहित की जावे । नीचे लिखे भाषापाठ हैं—अभिषेक पाठ, पंचामृताभिषेकपाठ, देवशास्त्रगुरुपूजा समुच्चय, बीस

विहरमानपूजा, जिनेन्द्रपूजा, सरस्वतीपूजा, गुरुपूजा, अकृत्रिमचैत्यालयपूजा, सिद्धचक्रपूजा, पंचमेरुपूजा, नन्दीश्वर, सोलहकारण, दशलक्षण, रत्नत्रय और निर्वाणक्षेत्रपूजा, समुच्चयचौवीसीपूजा, स्वयंभूस्तोत्र, सप्तर्षिपूजा, शान्तिपाठ विसर्जनपाठ, स्तुतिपाठ आदि सब भाषाके पाठ हे । न्यो० ॥)

**ज्ञानसूर्योदयनाटक**—श्रीवादिचन्द्रिसूरिके संस्कृत ग्रन्थका सुन्दर सरल हिन्दीअनुवाद जैनहितैषीके सम्पादक श्रीनाथूराम प्रेमीने गद्यका गद्यमें और पद्यका पद्यमें किया है। यह अध्यात्मका नाटक है। इसमें पुरुषके सुमति और कुमति स्त्रियोंसे उत्पन्न हुए प्रबोध, विवेक, संतोष, तथा मोह, क्रोध, लोभ आदि पुत्रोंकी लड़ाई हुई है और अन्तमें प्रबोधकी विजय होकर आत्मा मुक्त हो गया है। न्यो० ॥) आठ आना।

**तत्त्वार्थसूत्रकी बालबोधिनी भाषाटीका**—यह टीका जैनधर्मके विद्यार्थियोंके लिये बनवाई गई है। यह भाईयोंमें वांचनेके लिये भी बड़े कामकी है। साधारण भाई भी इससे सूत्रोंके अर्थ बाचकर समझ सकते हैं। रत्नकरंडके समान इसमे भी पद पदके अर्थ किये हैं। तीसरी बार छपी है। न्योछावर मात्र ॥।) आणे।

**जैनपदसंग्रह प्रथमभाग**—कविवर दौलतरामजीके पदोंकी प्रशंसा करनेकी जरूरत नहीं है। सब ही बाल गोपाल उनके भजनोंके प्यासे रहते हैं। उनके एक ही पदके पाठसे चित्त सब दुःख भूलकर आनन्दसागरमें गोता लगाने लगता है। तीसरी बार मोटे टाइपमें पुष्ट कागजपर छपाया है और बहुतसे नवीनपद भी संग्रह किये गये हैं। मूल्य सिर्फ छह आने;

**जैनपदसंग्रह दूसराभाग**—इस दूसरे भागमें स्वर्गीय कविवर भागचंदजी कृत जितने पद हमको मिले वे सब छपे हैं। इस दूसरी आवृत्तिमें टाइप बड़ा कर दिया है। मू० चार आना।

**जैनपदसंग्रह तीसराभाग**—इसमें कविवर भूधरदासजीके पद जकड़ी और विनतियोंका संग्रह है। सब मिलाकर ८० पद हैं। ये पद बड़ी कठिनाईसे संग्रह किये गये हैं। मूल्य पांच आना।

**जैनपदसंग्रह चौथा भाग**—इस भागमें कविवर द्यानतरायजीके ३३३ भजनोंका संग्रह है। पदोंका इतना बडा संग्रह आजतक और कोई नहीं छपा है मूल्य ॥~)

**जैनपदसंग्रह पांचवां भाग**—इस भागमें कविवर बुधजनजीके २५० के करीब पदोंका संग्रह है। बहुत शुद्धता पूर्वक छपाया है। मूल्य छह आना.

**संस्कृत दशलक्षणपूजा प्राकृतजयमाला सार्थ**—दशलक्षण पर्वके समय सूत्रजीके पहले यह बांची जाती है और एक २ धर्मका वर्णन प्रतिदिन सुनाया जाता है। दशलक्षणव्रत करनेवाले इसकी एक एक जयमाला रोज बांचते है। प्रत्येक मंदिरजीमें इसकी एक एक प्रति अवश्य रहनी चाहिये। मूल्य चार आना।

**रत्नकरंडश्रावकाचार सान्वयार्थ**—प्रत्येक जैनी विद्यार्थीको सबसे पहले यही धर्मशास्त्र पढ़ाया जाता है। इस ग्रन्थके सिर्फ १५० मूल श्लोक है। पहले मूल श्लोक, पीछे अन्वयपूर्वक संस्कृत पदोंको कोष्टकमें रखकर भाषामें अर्थ किया है। कठिन श्लोकोंका भावार्थ भी दिया है। न्योछावर चार आना।

**द्रव्यसंग्रह**—मूलगाथा, संस्कृतछाया, हिन्दी अन्वयार्थ और कविवर द्यानतरायजीकृत भाषाकवितासहित चौथी वार छपाया गया है। पहली बार प्रत्येक गाथाकी संकृत छाया नहीं थी, वह अबकी बार लगा दी गई है। चतुर विद्यार्थी इसे विना गुरुके भी पढ़ सकता है। इस ग्रन्थमें जैनधर्मके मूलभूत छह द्रव्य नवपदार्थोंका बड़ी उत्तमतासे वर्णन किया है। मूल्य चार आना।

**भक्तामरस्तोत्र**—अन्वय, हिन्दी अर्थ, भावार्थ और नवीन भाषापद्यानुवाद सहित। इसमें रत्नकरंडके समान पहिले प्रत्येक श्लोकका अन्वयानुगत पदार्थ लिखकर फिर प्रत्येकका भावार्थ लिखा है। पश्चात् हरिगीतिका और नरेन्द्रछन्दमें उसकी सुन्दर कविता बनाई गई है। अभीतक ऐसी कोई भी टीका नहीं छपी थी। भूमिकामें श्रीमानतुंगसूरिका १०–१२ पेजका जीवनचरित्र है। दूसरी बार फिर संशोधित और परिवर्धित करके छपवाया है। न्योछा० सिर्फ चार आना।

**अकलंकचरित्र**—अकलंकस्तोत्र और अकलंकदेवका जीवनचरित्र दूसरी बार निर्णयसागरमें छपकर तयार हुआ है । अबकी बार अकलंकस्तोत्रका हिंदी पद्यानुवाद भी करवाके साथमें लगवा दिया है जो कि खड़ी बोलीकी कवितामें हरएकके समझमें आने योग्य और सुन्दर है । मूल्य तीन आना ।

**श्रुतावतारकथा**—श्रुतपंचमी पर्व किसतरह चला, इसकी विस्तारपूर्वक कथा इस पुस्तकमें लिखी गई है । साथ ही महावीर भगवानके पश्चात् जो २ प्रसिद्ध आचार्य हुए है, उनका संक्षिप्त इतिहास भी लिखा है। इसके सिवाय संस्कृत श्रुतस्कंधपूजा और भाषासरस्वतीपूजा तथा सरस्वतीजीकी स्तुतियां भी इसमें संग्रह कर दी गई है । जेठसुदी पंचमीको श्रुतपंचमीका उत्सव करके इस पुस्तकके अनुसार पूजन विधानादि करना चाहिये और अपने पूर्वाचार्योंके अनन्त उपकारोंका स्मरण करना चाहिये । मूल्य तीन आना ।

**भूधरजैनशतक**—कविवर भूधरदासजीके यों तो सब ही ग्रन्थ उत्तम हैं, परन्तु इस जैनशतकमें तो उन्होंने कमाल कर दिया है । इसका एक एक कवित्त सवैया अमूल्य और प्रत्येक पुरुषके कंठ करने योग्य है । टीकाके स्थानमें कठिन २ शब्दोंकी टिप्पणी दी है । मूल्य मात्र अढाई आने ।

**क्षत्रचूडामणि काव्य**—क्षत्रचूडामणि सरीखा बालकोंके पढ़ने योग्य, सुपाठ्य, नानाप्रकारकी नीतिशिक्षाओंसे भरा हुआ, और व्युत्पन्न करनेवाला काव्य संस्कृतमें और दूसरा नहीं है । उसीका हिन्दी अनुवाद अंग्रेजी संस्कृत और हिन्दीके प्रसिद्ध विद्वान् लाला मुंशीलालजी एम्. ए. गवर्नमेंट पेन्शनर लाहोरसे कराके हमने प्रकाशित किया है । साथमें मूल श्लोक भी लगा दिये है । इस ग्रन्थमें जीवंधरस्वामीका चरित्र बहुत सुन्दरतासे वर्णन किया है । भाषा इतनी सरल है कि, हर कोई समझ सकता है । मूल्य ॥।)

**उपमितिभवप्रपंचाकथा**—महात्मा सिद्धर्षिके अद्वितीय मूल ग्रन्थका शुद्धहिन्दी अनुवाद छप करके तयार है । अनुवाद बहुत ही अच्छा हुआ है । कठिनसे कठिन विषयोंका सरलतासे समझानेवाला यह अपूर्व ग्रन्थ है । काव्यका काव्य है सिद्धान्तका सिद्धान्त है और संसारका एक कथारूप चित्रका चित्र है । मूल्य एक रुपया ।

**जैनविवाहपद्धति**—अबकी वार यह पुस्तक इस ढंगसे छपाई गई

कि मामूली पढ़ा लिखा आदमी इसके जरियेसे जैनविधिके अनुसार विवाह करा सकता है। प्रत्येक गृहस्थको यह पुस्तक मंगाकर रखना चाहिये। मूल्य पहिलेकी अपेक्षा चौथाई अर्थात् सिर्फ तीन आना रक्खा है।

**वारस अणुवेक्खा**—कुन्दकुन्दाचार्यका बनाया हुआ यह ग्रन्थ अभी तक अप्राप्य था। एक प्राचीन जीर्ण शीर्ण पुस्तक परसे उद्धारकरके और भाषाटीका सहित तयार करके इसको छपाया है। इसमें बारह अनुप्रेक्षाओंका वर्णन है। मूल्य लागत मात्र सवा आना।

**दि० जैनग्रन्थकर्त्ता और उनके ग्रन्थ**—इसमें संस्कृत और भाषाके लगभग ६२० आचार्यों कवियों भट्टारकों और पंडितोंके नाम तथा उन्होंने कौन २ ग्रन्थ बनाए है, इसका वर्णन दिया है। बड़े परिश्रमसे यह पुस्तक तयार हुई हैं। मूल्य तीन आना।

**बुधजनसतसई**—कविवर बुधजनजीके ७०० दोहे प्रत्येक पुरुष स्त्रीके कंठ करने लायक इस पुस्तकमें है। मूल्य तीन आना।

**भाषानित्यपाठसंग्रह**—इसमें नाथूरामप्रेमीकृत भक्तामर और विषापहार-स्तोत्र भाषा, हेमराजजीकृत भक्तामर भाषा, भूधरदासजीकृत एकीभाव और भूपाल चौवीसी, और बनारसीदासजीकृत कल्याणमंदिर स्तोत्र इस तरह छह स्तोत्र और आलोचनापाठ, सामायिकपाठ, जोगीरासा, बारहभावना जकडीपद आदि हररोजपाठ करनेलायक बहुतसे विषयोंका संग्रह किया है। संस्कृतके निन्यपाठसंग्रह सरीखा रेशमी गुटका बनवाया है। मूल्य आठ आनाके लगभग होगा। एक महीनेमें तयार हो जायग।

## हमारी छोटी २ पुस्तकें।

| | | |
|---|---|---|
| १ | **जैनबालबोधकप्रथमभाग**— ... ... ... | ।) |
| २ | **शीलकथा**—भारामलजीकृत ... ... ... | ।-) |
| ३ | **दानकथा**—बखतावरमलजीकृत ... ... ... | =) |
| ४ | **दर्शनकथा**— ... ... | ।-) |
| ५ | **निशिभोजनकथा**—दोतरहकी ... ... | =) |
| ६ | **दियातले अंधेरा**—स्त्रीशिक्षाकी मनोहर कहानी ... | -)॥ |
| ७ | **सदाचारीबालक**—एक बालककी दुखभरी कहानी ... | -)॥ |

८ **अरहंतपासाकेवली**—पांसा डालकर शुभ अशुभ जाननेकी रीति =)
९ **भक्तामर**—हेमराजकृत **भाषा** और **मूल** संस्कृत ... -)
१० **पंचमंगल**—रूपचन्द्रजीकृत शुद्धपाठ ... ... -)
११ **दर्शनपाठ**—दौलत और बुधजनकृत दर्शनसहित ... ... -)
१२ **मृत्युमहोत्सव**—सदासुखजीकृत वचनिकासहित ... ... -)॥
१३ **शिखरमाहात्म्य भाषा**—वचनिका ... ... ... -)
१४ **निर्वाणकांड**—प्राकृत भाषा और महावीरपूजा सहित ... -)
१५ **सामायिक पाठ**—तथा **आलोचनापाठ** ... ... -)
१६ **सामायिक पाठ**—अमितगतिकृत मूल भाषाटीका और विधिसहित -)
१७ **कल्याणमन्दिर**—तथा **एकीभाव** भाषा ... ...)॥
१८ **आरती संग्रह**—जिसमें ११ आरती हैं ... ...)॥
१९ **छहढाला**—दौलतरामकृत बड़े अक्षरोंमें ... -)
२० **छहढाला**—बुधजनकृत बड़े अक्षरोंमे ... -)
२१ **छहढाला**—बावनअक्षरी द्यानतरायजी कृत ... -)
२२ **इष्टछत्तीसी**—अर्थसहित ... ...)॥
२३ **मोक्षशास्त्र**—( तत्वार्थसूत्र ) मूल शुद्ध पाठ ... -)॥
२४ **मुनिवंशदीपिका**—नयनसुखजीकृत प्राचीन आचार्योंका चरित्र )॥
२५ **जकड़ीसंग्रह**—पुराने कवियोंकी १५ जकड़ियां ... -)॥
२६ **सामाजिक चित्र**—एक शेठजीकी दिलचस्प कहानी ... -)
२७ **विनतीसंग्रह**—इसमे छोटी बड़ी २४ विनतियां हैं ... =)
२८ **जिनेन्द्रगुणानुवाद पच्चीसी**—कवि चुन्नीलालजीकृत ... -)।

**नोट**—हमारी छपाई सब पुस्तकें एक ही किस्मकी एक साथ पांच मंगानेसे पांचकी न्योछावरमें छह भेजी जाती है।



# दूसरोंकी छपाई हुई पुस्तकें।

**सप्तभंगीतरंगिणी**—जैनधर्मके मूलभूत सप्तभंगीनयका इसमें नव्यन्यायकी रीतिसे विवेचन किया गया है। प्रत्येक भंगको ऐसी विस्तृत रीतिसे और चमत्कारिक युक्तियोंसे सिद्ध किया है, कि प्रशंसा करते नहीं बनता। जैनधर्मका स्याद्वाद क्या है, यह जाननेके लिये यह ग्रंथ अवश्य पढ़ना चाहिये। न्योछावर १) एक रुपया।

**बृहद्द्रव्यसंग्रह**—सरल हिन्दीभाषाटीका तथा संस्कृतटीका सहित। छोटा द्रव्यसंग्रह जो छप चुका है, उसीकी यह संस्कृत और बड़ी भाषाटीका है। मूलगाथाके नीचे उसकी संस्कृतच्छाया, और फिर श्रीब्रह्मदेवसूरिकृत संस्कृत टीका, तत्पश्चात् पं० जवाहरलालजीकृत भाषाटीका इस क्रमसे यह ग्रन्थ छपा है। मूल्य दो रुपया।

**पंचास्तिकायसमयसार**—मूल गाथा संस्कृतच्छाया संस्कृतटीका और सरल भाषाटीकासहित। इसमें जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, और आकाश इन पांच अस्तिकायोंका सामान्य तथा विस्तारपूर्वक निश्चयनयसे वर्णन किया गया है, जिसे पढ़कर हृदयके कपाट खुल जाते है। बड़े २ फिलॉसफर इस ग्रन्थको देखकर जैनियोंके तत्वनिरूपणपर दांतोंमें अंगुली दबाते हैं। आचार्यवर्य श्रीअमृतचन्द्रजीका संकृत व्याख्यान (टीका) भी देखने ही योग्य है। न्यो. १॥) डेढ़ रुपया।

**आत्मख्यातिसमयसार**—प्रसिद्ध अध्यात्मका ग्रन्थ पं० जयचन्द्रजीकृत वचनिकासहित। इसमें शुद्ध निश्चय नयका वर्णन है। न्यो० चार रुपया।

**भगवतीआराधनासार**—यह ग्रन्थ पं० सदासुखदासजीकृत वचनिका सहित ज्योंका त्यों खुले पत्रोंपर छपा है। इसमें अन्तिम सल्लेखनाका अपूर्व शान्तिदायक वर्णन है। न्यो० चार रुपया।

**पुण्यास्रवकथाकोश**—इसमें छोटी बड़ी सब मिलाकर छप्पनकथाओंका संग्रह है। कोई २ कथायें तो इतनी बड़ी हैं कि उनके जुदे २ कई ग्रन्थ बन सकते हैं, जैसे सुकमालचरित्र, नागकुमारचरित्र, भविष्यदत्तचरित्र, चारुदत्तचरित्र, अभयकुमारचरित्र आदि। न्यो० ३) तीन रुपया।

**The Jain Philosophy:**—श्रीयुत गांधी वीरचन्द राघव जी. बी.ए. बॉरिष्टर ॲट लॉ के अमेरिकामें दिये हुए जैनधर्म सम्बन्धी अंग्रेजी व्याख्यानोंका संग्रह । प्रत्येक अंग्रेजीपढ़े हुए जैनीको मंगाना चाहिये। मूल्य १॥)

**जैनसिद्धांतदर्पण**—जैनसिद्धांतके रहस्योंके ज्ञाता पं० गोपालदासजीने इस ग्रन्थको नई शैलीसे लिखा है और बड़ी खूबीसे लिखा है । इस एक ही ग्रन्थके पढ़नेसे जो रहस्य मालूम होत है, वे दूसरे अनेक ग्रन्थोंके अवलोकन करनेसे भी नहीं मालूम हो सकते है । न्यो० ।॥) बारह आना ।

**सुशीला उपन्यास**—जैनियोंके साहित्यमें यह बिलकुल ही नई चीज है । एकबार पढना शुरू करनेसे फिर भूखप्यास भूल जाती है । विशेष खूबी यह है कि; यह केवल उपन्यास ही नहीं है किन्तु इसमें जैन सिद्धान्तका रहस्य भी कहा है । मूल्य १) एक रुपया ।

**सर्वार्थसिद्धि भाषावचनिका**—तत्त्वार्थसूत्रकी पूज्यपादस्वामीकृत सर्वार्थसिद्धिटीका बहुत प्राचीन और प्रामाणिक टीका है । यह उसीकी पं० जयचन्द्रजी कृत भाषावचनिका है । प्रत्येक सूत्रका खूब विस्तारके साथ अर्थ किया है । बड़े टाइपमें खुले पत्रोंपर छपी है । सब पृष्ठ ९०० के लगभग है, तो भी मूल्य ४) रु० ।

**षट्पाहुड**—श्रीकुन्दकुन्दाचार्यके बनाये हुए दर्शन, सूत्र, चारित्र, बोध, भाव और भावलिंग इन छह पाहुड़ोंकी मूल गाथा और संस्कृतछायासहित भाषाटीका छपके तयार है । मूल्य १) रु० ।

**जैनसम्प्रदायशिक्षा**—इसे श्रीपालचन्द्रजी नामके एक अनुभवी यतिने बनाई है । यों तो इसमें ज्योतिष, सामुद्रिक, संस्कार, नीति, आचार विचार आदि सबही विषय है. परन्तु मुख्यतः इसका वैद्यक प्रकरण बहुत बड़ा और अच्छा है । प्रत्येक गृहस्थके घरमें यह पुस्तक रहना चाहिये । जिल्द बहुत बढ़िया कपड़ेकी बंधी है । मूल्य ३॥) रु०

**जैनसिद्धान्तप्रवेशिका**—यह अपूर्व पुस्तक मान्यवर पं० गोपालदा-

सजीने रची है। जैनियोंको न्याय तथा सिद्धान्तोंमें प्रवेश करनेके लिये यह पुस्तक विद्यार्थियोंके लिये बहुत ही उपयोगी होगी। सरलतासे समझमें आनेके लिये सारी पुस्तक प्रश्नोत्तररूपमें लिखी गई है। धर्मविद्याका प्रचार करनेकी गरजसे यह पुस्तक केवल लागतके दामोंपर बेची जाती है। १९६ पृष्ठकी पुस्तकका दाम ≈) तीन आना।

**हितोपदेश भाषाटीकासहित**—यद्यपि इसमें कब्वे कबूतरों व सियाल वगैरह जानवरोंकी कल्पितकथायें हैं परन्तु उनमें नीतिका उपदेश ऐसा दिया है कि उसका जानना मनुष्योंके लिये भी परमोपयोगी है। इसकी संस्कृत भाषा बड़ी सरल है, इसके पढ़नेसे विद्यार्थीको संस्कृत पढ़नेका शौक हो जाता है। प्रत्येक प्राणीके लिये बड़ा ही लाभदायक ग्रन्थ है। मूल्य मूल ग्रंथका ॥) और भाषाटीका सहितका ॥।≈)

**धर्मसंग्रहश्रावकाचार**—अनुमान चार सौ वर्ष पहिले मेधावी नामके एक बड़े भारी विद्वान् हो गये हैं। उन्होंने अपने समय तकके विविध आचार्योंके रचे हुए श्रावकाचार ग्रंथोंका अध्ययन एवं मनन करके और वर्तमान देशकालके अनुसार आचारविषयक अनुभव सम्पादन करके विस्तारके साथ इस ग्रन्थकी रचना की है। भा० टी० उदयलालजी काशलीवालने की है। मूल्य० २) रु.

**हरिवंशपुराण**—यह जनसमाजमें प्रसिद्ध ग्रन्थ है। इसमे हरिवंशके प्रसिद्ध पुरुष नेमिनाथ, वासुदेव, बलभद्र, श्रीकृष्ण, पांडव, प्रद्युम्नकुमार आदि महान् पुरुषोंकी मनोमोहिनी कथायें है। भाषा वचनिका मोटे कागज व मोटे अक्षरोंमें छप कर तयार है। न्यो० ५) पांच रुपया.

**पद्मपुराण**—इसमें रामचंद्र, लक्ष्मण, सतीसीता, पवनंजय हनुमान आदि पुराणपुरुषोंकी बड़ी ही रोचक कथायें है। यह ग्रन्थ एक बार छप कर बिक चुका था। कई वर्षोंसे न मिलनेके कारण देवबन्दमें द्वितीयबार छपाया गया है। न्यो० ६) छह रुपया।

**स्याद्वादमञ्जरी**—इस ग्रथमें स्याद्वादको बड़ी ही विद्वत्ताके साथ दरशाया है। अभीतक इसकी हिन्दी भाषाटीका कहीं पर नहीं हुई थी। अब भाषा-

टीका सहित यह ग्रन्थ तयार है । स्याद्वादका रहस्य जाननेवालोंके लिये संग्रह करनेयोग्य ग्रंथ है । न्यो० ४) रु० ।

**सोमसेनाचार्यकृत त्रैवर्णिकाचार**—मराठी भाषानुवाद. बहुत दिनोंसे हमारी समाजमें त्रैवर्णिकाचारके विषयमें आन्दोलन हो रहा है। किंतु ग्रन्थकी प्राप्ति न होनेसे लोग इस बातके जाननेके लिये तरसते ही थे, कि ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्योंके आचार विचार क्या हैं ? मृतकविधि, पातकविधि, रजस्वला, प्रायश्चित्त, दायभाग, विवाह आदि संस्कार विधियोंका इस ग्रन्थके बिना हमारी समाजमें प्रायः लोपसा हो गया था। जो संस्कृत जानते है, अथवा जिन्हें मराठी आती है, उन्हें फिलहाल यह ग्रन्थ अवश्य मंगाकर रखना चाहिये । इसमें प्रातः-कालसे रात्रितक और जन्मसे मरणपर्यन्त एवं व्यापारादि क्रियाओंका विस्तारपूर्वक वर्णन है । न्यो० ३) रु० ।

**अध्यात्मसंग्रह**—इस पक्की कपडेकी सुन्दर जिल्द बंधी हुई ३२२ पृष्ठकी पुस्तकमें नीचे लिखी २८ पुस्तकोंका संग्रह है—

१ विद्याकी लावनी, २ निर्वाणकांड भाषा, ३ धर्मपचीसी, ४-५-६ बारह भावना तीन तरहकी; ७ वैराग्यभावना, ८ आलोचनापाठ, ९ बारहमासा वज्रदन्त, १० नवकारमहिमा, ११ शिक्षाजकडी, १२ परमार्थजकडी, १३ समाधिमरण द्यानतकृत, १४ अध्यात्मपंचासिका, १५ हुक्कानिषेध, १६ छहढाला बुधजन, १७ निशिभोजन कथा, १८ चौवीसदंडक, १९ दशलक्षण धर्म, २० बारहखड़ी सूरत, २१ छहढाला दौलत, २२ तत्त्वार्थसूत्र मूल, २३ भक्तामर भाषा, २४ परमार्थ जकडी दौलत, २५ बाईसपरीषह, २६ पंच. मंगल, २७ भूधरशतक और २८ कर्त्ताखंडनका फोटू । न्यो० ॥।)

**तेरहद्वीपपूजाविधान**—लालकविका बनाया हुआ, मूल्य २॥) रु० ।

**पांडवपुराण**—यह कविवर बुलाकीलालजीका नाना प्रकारके सुन्दर छन्दोंमें बनाया हुआ ग्रन्थ है । इसमें वीररसकी कविता बहुत अच्छी है । मूल्य २॥।) पौन तीन रुपया ।

**नरकदुःखचित्रादर्श**—मनुष्य जिन २ पापोंको करके नरकोंमें जिन जिन दुःखोंको पाता है, इस पुस्तकमें उनका दोहोंमें वर्णन किया है. और

प्रत्येक पाप करते हुए मनुष्यका तथा दुःख भोगते हुए नारकिका रंगीन चित्र दिया है। सब मिलकर ५८ चित्र हैं। मूल्य ॥=) दश आना।

**आदर्शदम्पति**—यह सुन्दर उपन्यास व्येंकटेश्वर समाचारके पूर्व सम्पादक पं० लज्जारामजीका बनाया हुआ है। इसमें एक ऐसी पतिव्रता स्त्री और एक ऐसे सदाचारी पुरुषकी आदर्श कहानी लिखी है, जिससे और अच्छी स्त्री तथा अच्छा पुरुष हो नहीं सकता। यद्यपि यह पुस्तक जैनधर्मसे कुछ सम्बन्ध नहीं रखती है, तो भी सबके पढ़ने योग्य है। मूल्य सिर्फ ॥-) है।

## दूसरोंकी फुटकर पुस्तकें।

| | | |
|---|---|---|
| १ | **संशयतिमिरप्रदीप**—पं० उदयलालजी कृत ( दूसरी बारका ) | ॥) |
| २ | **वाग्भटालंकार**—हिन्दी और संस्कृत भाषाटीका अंलकारग्रन्थ | १) |
| ३ | **परमात्माप्रकाश**—भाषाटीकासहित अध्यात्मग्रंथ ... | ।=) |
| ४ | **पुरुषार्थसिद्धयुपाय**—संक्षिप्त अर्थसहित ... | ।) |
| ५ | **नित्यपूजा अर्थसहित**—( देवगुरुशास्त्र पूजाका अर्थ ) ... | =) |
| ६ | **सुखानन्द मनोरमा नाटक**—थिएटरोंमें खेलने योग्य ... | ॥) |
| ७ | **अंजनासुंदरी नाटक**—बाबू कन्हैयालाल श्रीमालकृत ... | ॥) |
| ८ | **सोमासती नाटक**—बाबू जैनन्द्रकिशारजी कृत ... | -)॥ |
| ९ | **श्रावकवनिताबोधिनी**—तीसरी बारकी छपी हुई ... | ।) |
| १० | **बारहभावना**—बाबू-जैनेन्द्रकिशोरजी कृत नई तर्जकी ... | ।) |
| ११ | **बालबोध व्याकरण**—संस्कृत सीखनेका हिन्दीमें व्याकरण ... | ॥) |
| १२ | **चौवीसठाणचर्चा**—( गुटका ) ... ... ... | ।-) |
| १३ | **कातंत्रपंचसंधि**—भाषाटीकासहित ,, ... | =) |
| १४ | **सम्मेदशिखरपूजाविधान**—माहात्म्यसहित ... ... | ।) |
| १५ | **प्रश्नोत्तररत्नमाला**—भाषा अर्थसहित दो तरहकी ... ... | =) |
| १६ | **अमरकोश मूल**— ... | ।=) |
| | ,, और भाषाटीकासहित ... | १॥) |
| १७ | **हिंदीकी पहिली पुस्तक**—पन्नालालबाकलीवालकृत ... | -)॥ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १८ | **हिंदी की दूसरी**—पन्नालालबाकलीवालकृत | ... | ।) |
| १९ | **हिंदीकी तीसरी** ,, ,, | ... | ।=) |
| २० | **नारीधर्मप्रकाश**- ,, | ... | ≡) |
| २१ | **जैननित्यपाठसंग्रह**—सोलह पाठोंका रेशमी मनोहर गुटका | | ।=) |
| २२ | **जैनतीर्थयात्रा**—दूसरीबार छपी | ... | १) |
| २३ | **जैनवनितारागिनी**—बुंदेलखडकी स्त्रियोंके लिये | ... | =) |
| २४ | **जैनगीतावली**— | ... | ।) |
| २५ | **राजुलनौपाठ**—व्याहला बारहमासा आदि नौ पाठ | ... | ।-) |
| २६ | **बाईस परीषहसंग्रह**—चार तरहकी | ... | =) |
| २७ | **अठारह नाते**—यतिनयनसुखजी कृत | ... | -) |
| २८ | **बारहभावनासंग्रह**—पांच तरहकी | ... | )॥। |
| २९ | **श्रीपालचरित्र**—कवि परमल्लकृत | ... | १॥) |
| ३० | **ज्योतीप्रसाद भजनमाला**—नये भजन | ... | =) |
| ३१ | **शीलकथा**—ज्योतीप्रसाद कृत | ... | ≡) |
| ३२ | **मंगतराय भजनमाला**— | ... | -)॥ |
| ३३ | **शील और भावना**—मुंशीलालजी एम्. ए. कृत | ... | -)॥ |
| ३४ | **चार चौवीसीपाठ** | ... | ५) |
| ३५ | **वसुनन्दिश्रावकाचार**—भाषाटीका सहित | ... | ॥) |
| ३६ | **सज्जनचितवल्लभ**—सटीक | ... | ≡) |
| ३७ | **जिनदत्तचरित्र**—छन्दोबद्ध | ... | ॥।) |
| ३८ | **स्त्रीशिक्षा प्रथम भाग**—पन्नालालजी कृत | ... | =) |
| ३९ | **स्त्रीशिक्षा दूसरा भाग**— | ... | ≡) |
| ४० | **छात्रोंके लिये उपदेश**—मुंशीलालजी एम्. ए. कृत | ... | ।)॥ |
| ४१ | **आराधनासार कथाकोष**—छन्दोबद्ध | ... | ३॥) |
| ४२ | **यशोधर चरित्र**—प्राकृत और भा० टीका | ... | २) |
| ४३ | **बालबोध जैनधर्म**—प्रथम भाग | ... | )॥ |
| ४४ | **बालबोध जैनधर्म**—दूसरा भाग | ... | -) |
| ४५ | **जैनबालगुटका ( बड़ा )**— | ... | ।=) |
| ४६ | **जैननियम पोथी**—... | ... | -) |

| | | |
|---|---|---|
| ४७ **पंचस्तोत्र भाषा**— | ... | ≂) |
| ४८ **पंचस्तोत्र संस्कृत**— | ... | ≂) |
| ४९ **माणिकविलास**—माणिकचन्दजीके १२५ पद | ... | ।) |
| ५० **समाधिमरण**—सूरचन्दजीके कृत | ... | ─) |
| ५१ **द्रव्यसंग्रह**—बाबू सूरजभानकृत टीका | ... | ।।) |

# संस्कृत ग्रन्थोंका ब्योरा।

**सुभाषितरत्नसंदोह**—यह ग्रंथ धर्मपरीक्षाके कर्ता अमितगत्याचार्य-कृत मूलसंस्कृत है। इसमें सांसारिकविषयनिराकरण, कोपानिराकरण, माया-हंकारनिराकरण, लोभनिराकरण, इन्द्रियनिग्रहोपदेश, स्त्रीगुणदोषविचार, सदसत्स्वरूपनिरूपण, ज्ञाननिरूपण, चरित्रनिरूपण, जातिनिरूपण, जरा-निरूपण, मृत्युनिरूपण, सामान्यनित्यतानिरूपण, दैवनिरूपण, जठरनिरूपण, जीवसंबोधननिरूपण, दुर्जननिरूपण, सज्जननिरूपण, दाननिरूपण, मद्यनिषेध-निरूपण, मांसनिषेधनिरूपण, मधुनिषेधनिरूपण, कामनिषेधनिरूपण, वेश्यासंग-निषेधनिरूपण, द्यूतनिषेधनिरूपण, आप्तविवेचन, गुरुस्वरूपनिरूपण, धर्मनिरूपण, शोकनिरूपण, शौचनिरूपण, श्रावकधर्मनिरूपण, द्वादशविधतपश्चरणनिरूपण, ग्रंथकर्तृप्रशस्ति, इस प्रकार ३३ विषय है. जिनमेंसे श्रावणकधर्मनिरूपण प्रायः १२५ श्लोकोंमें और द्वादशतप ३५ श्लोकोंमे है. शेष विषय बीस २ श्लोकसे कोई कम नहीं है। प्रत्येक विषयका निरूपण ऐसा विस्तृत किया है कि प्रत्येक श्लोक कंठाग्र रखनेको जी चाहता है, उपदेशकोंके बड़े ही कामका है। मूल्य ।।।) आने।

**जीवन्धरचम्पूकाव्य**—क्षत्रचूडामणिमें जो कथा है, वही कथा इसमें भी है। परन्तु वह नीतिरूपमें है और यह शृंगाररूपमें है। इसके कर्त्ता महाकवि श्रीहरिचन्द्रजी हैं। मूल्य १)

**नेमीनिर्वाणकाव्य**—यह काव्य महाकवि वाग्भट्टकृत है। इसमें नेमि-नाथ राजुलका चरित्र है। इसकी काव्यशैली बहुत अच्छी है। मूल्य ।।≂)

**चन्द्रप्रभचरित**—इसमें चन्द्रप्रभतीर्थंकरका पवित्र चरित्र है। महाकवि वीरनन्दि विरचित देखने योग्य महाकाव्य है। इसकी रचना रघुवंशके ढंगकी है। मूल्य ।।।) मात्र।

**धर्मशर्माभ्युदय महाकाव्य**—महाकवि श्रीहरिचन्द्रजी विरचित। प्रत्येक साहित्यप्रेमीके देखने योग्य काव्य है। काव्यमालाके संपादकने लिखा है, कि यह काव्य माघादि महाकवियोंके काव्योंसे किसी बातमें काम नही है। मूल्य १)

**द्विसंधान महाकाव्य सटीक**—यह काव्य महाकवि धनंजयश्रेष्ठि-विरचित है। इसके प्रत्येक श्लोकसे दो दो कथाओंका अर्थ निकलता है। अर्थात् एक अर्थमें रामचंद्रजीकी कथा और दूसरे अर्थमें पांडवोंकी कथा। यह महाकाव्य संस्कृतटीकासहित छपा है। मूल्य १॥) रुपया।

**यशस्तिलकचम्पूकाव्य**—यह नीतिवाक्यामृतके कर्त्ता श्रीसोमदेव-सूरि विरचित महाकाव्य है। इसमें यशोधर महाराजका पवित्र चरित्र है। इसका गद्य भी कादंबरीके गद्यको टक्कर लगानेवाला है। आचार्यवर्य श्रुतसागर-कृतविस्तृत टीकासहित निर्णयसागरकी जगत्प्रसिद्ध काव्यमालामें छपा है। परंतु संस्कृतटीका उत्तरखंडके सरल भागकी नहीं है। उत्तरखंडमें जैनधर्मका व्याख्यान भी बहुत उत्तम रीतिसे वर्णन किया गया है। मूल्य प्रथम खंडका ३॥) उत्तरखंडका २॥)

**काव्यमाला सप्तमगुच्छक**—इसमें भक्तामर कल्याणमंदिर सिंदूरप्रकर आदि २३ स्तोत्र है। प्रत्येक स्तोत्र एकसे एक बढ़ियां हैं। मूल्य १) रु.

**काव्यमाला तेरहवां गुच्छक**—इसमे वादिचन्द्रसूरिकृत पवनदूत काव्य (जैन) बहुत ही उत्तम है, जिसमें सुग्रीव और उसकी स्त्री सुताराके विरहका वर्णन है। इसके सिवाय धनदराज कवि (जैन) के शृंगार नीति और वैराग्यशतक तथा अन्य वैष्णव कवियोंके बिल्हणकाव्य आदि कई काव्य है। मूल्य१)

**वाग्भटालंकार सटीक**—महाकविवाग्भटकृत अलंकारका ग्रंथ है। इसकी संस्कृतटीका भी अच्छी है। मूल्य ॥) आने।

**काव्यानुशासनसटीक**—यह भी वाग्भटकृत अलंकारका ग्रंथ है। इसमें सब लक्षण गद्यमय सूत्रोंमें दिये है। इसकी टीका भी सविस्तर है। मूल्य ।≈)

**अलंकारचिन्तामणि ( संस्कृत )**—अजितसेन नामके आचार्यका बनाया हुआ अलंकारका ग्रंथ है। इस ग्रन्थमें जो अलंकारके उदाहरण दिये है, वे अनेक प्राचीन जैनकाव्योंसे उद्धृत करके दिये गये हैं; जिनका कि कभी नाम भी सुननेमें नहीं आया था। न्यो० ॥)

**सनातनजैनग्रन्थमाला प्रथमगुच्छक**—इस एक ही गुटकेमें रत्नकरंडश्राकवाचार, पुरुषार्थसिद्धयुपाय, आत्मानुशासन, समाधिशतक, नयविवरण, युक्त्यनुशासन, तत्त्वार्थसूत्र, तत्त्वार्थसार, अध्यात्मतरंगिणी ( समयसारकलशे ), बृहत्स्वयंभूस्तोत्र, आप्तपरीक्षा, परीक्षामुख, आलापपद्धति ये १३ मूल ग्रन्थ और आप्तमीमांसा ( देवागमस्तोत्र ) सटीक इसप्रकार १४ ग्रन्थ छपाये हैं। यह गुटका पाठ करनेवालोंके सुभीतेके लिये बडा उपयोगी है। न्यो० १) रु.

**पार्श्वाभ्युदयकाव्य सटीक**—आदिपुराणके कर्ता भगवज्जिनसेनने इस अपूर्व ग्रन्थकी रचना की है। इसमें कालिदासकविका बनाया हुआ मेघदूतकाव्य सबका सब वेष्टित है। अर्थात् मेघदूतके श्लोकोंके प्रत्येक पादकी समस्यापूर्ति करके यह ग्रन्थ बनाया है। इसतरह यह मेघदूतसे लगभग चौगुना हो गया है। बडी भारी खूबी यह है कि, इसमें श्रीपार्श्वनाथ और कमठका चरित्र वर्णन किया है। रसिकताकी इसमें हद्द हो गई है। श्रीयोगिराट् पंडिताचार्यकी बनाई हुई सुगम संस्कृत टीका भी इस ग्रन्थके साथमें है। मूल्य केवल लागतके करीब अर्थात् ॥।) बारह आना है।

**आप्तपरीक्षा**—मूल पाठमात्र ... ... ... ... ‑)

**आप्तमीमांसा**— ,, ,, ... ... ... ... ‑)

**परीक्षामुख** प्रमेयरत्नमाला टीकासहित—मूल ग्रन्थ श्रीमाणिक्यनन्दिकृत और टीका श्रीअनन्तवीर्यआचार्यकृत। मूल्य॥)

**पंचाध्यायी**—यह जैनसिद्धान्तोंका बडा ही अपूर्व और सुन्दर ग्रन्थ है. इसमें द्रव्य और गुणका स्वरूप ऐसा उत्तम और विलक्षण कहा है जो अन्य ग्रन्थोंमें नहीं देखा जाता। मूल मात्र छपा है. मूल्य ॥)

**जीवंधरचरित्र**—भगवद्गुणभद्राचार्यरचित। यह ग्रन्थ उत्तरपुराणमेंसे जुदा निकालकर छपवाया गया है. मूल्य १) एक रुपया।

**तत्वार्थसूत्र**—मूलपाठ ... ... ... ... ‑)॥

**जिनसहस्रनाम**—जिनसेन और अशाधरकृत ... ... ‑)

**गोम्मटसार ( जीवकांड )**—उत्थानिका मूलगाथा और संस्कृत छायासहित। मूल्य ।‑)

# मराठी पुस्तकें ।

१ **आत्मानुशासन**—यह ग्रन्थ हिन्दी भाषापरसे मराठीमें अनुवाद किया गया है. और बहुत उत्तमतासे सोलापुरमें छपा है । मूल्य २)

२ **जैनकथासुमनावली भाग १ ला**—शेठ हीराचन्द अमीचन्द सोलापुरनिवासीकृत । इसमें सम्यग्दर्शनके अंगोंकी ८, पांच अणुव्रतोंकी १३, दानके माहात्म्यकी ४ और पूजा माहात्म्यकी १ इस तरह सब मिलकर २६ सुन्दर सुन्दर कथायें हैं । नवीन ढंगसे लिखी गई है । मूल्य ॥।) बारह आना ।

२ **तत्वार्थसूत्राचा मराठी अर्थ**—शेठ जीवराज गौतमने इसे हमारी हिन्दी टीकाके आधारसे मराठीमें लिखा है । मूल्य ॥।)

४ **जैनव्रतकथासंग्रह**—प्रसिद्ध विद्वान् शेठ हीराचन्द नेमीचन्दजीकी लिखी हुई इसमें २५ कथायें हैं । मूल्य ।) चार आना ।

५ **पंचास्तिकायसमयसार**—इसमें पहले मूल कुन्दाकुन्दाचार्यकी प्राकृत गाथा फिर उनकी छाया और नीचे संस्कृत बड़ी टीकाके आधारसे मराठी अर्थ लिखा है । मूल्य १)

६ **आप्तमीमांसा** ( देवागमस्तोत्र )—यह न्यायका ग्रन्थ वसुनन्दि-आचार्यकृत संस्कृतवृत्ति और मराठीअर्थसहित पं० कल्लापा भरमापा निटवेने पं० जयचन्दजी छावड़ाकृत भाषा वचनिकाके आधारसे तयार किया है । बहुत ही उत्कृष्ट ग्रन्थ है । मूल्य १॥) डेढ़ रुपया ।

७ **वसुनन्दिश्रावकाचार**—मूल, प्राकृतगाथा, संस्कृतछाया और मराठीटीकासहित । मूल्य ॥=)

८ **षोडशकारणभावना**—पं० सदासुखजीकृत रत्नकरंडश्रावकाचारके आधारसे शेठ हीराचन्द नेमचन्दजीने मराठी भाषामें बनाई है । इसमें भावनाओंका स्वरूप खूब विस्तारसे लिखा है । मूल्य चार आना ।

९ **रत्नकरंडश्रावकाचार**—शेठ हीराचन्द नेमीचन्दजीकृत मराठी और हिन्दी टीकासहित छोटेसाइजमें छपा है । मूल्य ।) चार आना ।

१० **रत्नकरंडश्रावकाचार**—पं० कलापा भरमापा निटवेने अन्वय अर्थ और मराठी कविता सहित छपाया है । मराठी कविता बहुत ही अच्छी है । मूल्य ।) चार आना ।

**११ दशलाक्षणिक धर्म**—पं० सदासुखजीकृत रत्नकरंडके आधारसे श्रीमति कंकूबाईने मराठीमें अनुवाद करके छपाया है। इसमें उत्तमक्षमादि धर्मोंका वर्णन बहुत विस्तारसे किया है। मूल्य ≈)

**१२ श्रावकप्रतिक्रमण**—मूल प्राकृत और मराठी अर्थ सहित। इसकी मराठी टीका शेठ हीराचन्दजीने की है । मूल्य ।) चार आना.

**१३ तीर्थंकरचरित्र**—अजितनाथतीर्थंकरसे लेकर मल्लिनाथतीर्थंकरतकका चरित्र इस पहिले भागमें छपा है। बीचमें अनेक चक्रवर्ती और नारायण प्रति नारायणोंके चरित्र भी इसमें आये हैं। पुस्तक इतनी अच्छी बनी है कि, बड़ौदा सरकारने इसके लेखक श्रीतात्यानेमिनाथ पांगलको १५० ) रुपया इनाम दिया था। मूल्य ॥।)

**१४ जीवंधरचरित्र**—यह क्षत्रचूडामणिका मराठी अनुवाद पं० कलापा भरमापाने करके छपवाया है। मूल्य ॥।)

**१५ रयणसार**—कुन्दकुन्दाचार्यकी मूल प्राकृत गाथा और मराठी अर्थसहित। इसमें दर्शन ज्ञान और चारित्ररूप रत्नोंका सार कहा है । मूल्य ≈) तीन आना।

**१६ जैनधर्माची हिन्दुस्थानी आणि मराठी सुरस पदें**—इसमें कवि हीराचन्द अमोलक फलटणकरके बनाये हुए हिंदीके ९४ और मराठीके १४ पद छपे हैं। मूल्य ॥) आठ आना।

**१७ पुण्यास्रवपुराण** ( ओवीबद्ध )–इसमें सब मिलाकर ७९ अध्याय हैं और वज्रदंत, नागकुमार, वज्रजंघ, कुबेरप्रिया, प्रभावती, नीलावती, रोहिणी आदिकी ५० बडी २ कथायें हैं। यह ग्रन्थ हिंदी पुण्यास्रवसे बहुत बड़ा है। मूल्य २॥)

**१८ आदिपुराण**–भगवज्जिनसेनाचार्यकृत मूल संस्कृत और मराठी अनुवाद सहित छहवर्षमें छपके तयार हुआ है। मूल्य २५) पच्चीस रुपया।

## मराठी छोटी २ पुस्तकें।

**कन्याविक्रय**—( भरतखंडातील चालू गुलामाचा धंदा ) ... ≈)

**भजन सद्बोधमालिका**—रावजी नाना कोलेकर रचित ... ।)

पंचपरमेष्ठीगुण— ... ... ... ... -)
जैनधर्मनियम— ... ... ... ... -)॥
श्रावणप्रतिक्रमण लहान ... ... ... ... -)
गजकुमारचरित्र—दत्तात्रय भीमाजी रणदिवे कृत मराठी कविता ।)
कुन्दकुन्दाचार्यचरित्र—( ऐतिहासिक ) ... ... ... ≈)
पूज्यपादकृत, श्रावकाचार ... ... ... ।)
जैनविवाहपद्धति— ... ... ... ... ।)

## गुजराती भाषाकी जैनपुस्तकें।

१ जैनव्रतकथासंग्रह गुजराती ... ... ॥-)
२ कल्याणमंदिर स्तोत्र गुजराती पद्य और अर्थ ... ।)
३ धर्मपरीक्षा अमितगतिकृत-गुजराती अनुवाद ... १)
४ सुकमाल चरित्र ... ... ... ।=)
५ सुदर्शन सेठ ... ... ... ... ... ।)
६ श्रावकप्रतिक्रमण ... ... ... ... -)॥
७ महावीर चरित्र शेठ प्रेमचन्द मोतीचन्दजी कृत ... ≡)
८ रत्नकरंडश्रावकाचार मूल और गुजराती अर्थ ... =)
९ श्रुतपंचमीमाहात्म्य ... ... ... ... =)
१० अनित्यपंचाशत ... ... ... ... ।)
११ जैनधर्म अने तेनी माहिती ... ... ... -)॥
१२ विद्यालक्ष्मीसंवाद ... ... ... -)
१३ रविवारव्रतकथा ... ... ... ... -)
१४ सल्लेखना मृत्युमहोत्सव ... ... ... ।)
१५ दिगम्बरजैनज्ञानसंग्रह ... ... ... ≈)
१६ कलियुगनी कुलदेवी ... ... ... )॥।
१७ जैननियम पोथी ... ... ... )॥
१८ जैनसारपदसंग्रह ... ... ... =)॥
१९ नित्यनियमपूजा ... ... ... ॥)

# नया उद्योग ।

हम चाहते है कि, जैनियोंमें जैनधर्मसम्बन्धी पुस्तकोंके सिवाय ऐसी भी पुस्तकोंका प्रचार होवे, जिनमे लौकिक ज्ञानकी वृद्धि होवे । दुनियांमें क्या हो रहा है, और कैसी २ किस २ विषयकी पुस्तकें लिखी जा रही हैं, इस बातका ज्ञान हमारे भाइयोंको बहुत कम होता है और इससे वे अपनी ऐहिक उन्नति नहीं कर सकते हैं । यह सोचकर हमने हिन्दीमें जितनी अच्छी २ पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं और हो रही हैं, उन सबको मंगाकर विक्रीके लिये रखनेका प्रयत्न किया है । उपन्यास, इतिहास, नाटक, नीति, राजनीति, विज्ञान आदि सब विषयोंकी चुनी हुई पुस्तकें हम मंगानेका प्रबंध कर रहे हैं । फिलहाल हमने नीचे लिखी पुस्तकें मंगाई हैं । आशा है कि, हमारे भाई इन्हें मंगाकर अपने ज्ञानकी वृद्धि करेंगे

## उपन्यास ।

**राजर्षि**—बंगलाभाषाके लेखकशिरोमणि रवीन्द्रनाथ ठाकुरके राजर्षि उपन्यासका यह हिन्दी अनुवाद है । इसके पढ़नेसे हृदयकी आखें खुल जाती है, बुरी बासनाएं दूर हो जाती है; हिंसा द्वेषकी बातोंसे घृणा होने लगती है, ऊंचे २ ख्यालोंसे दिमाग भर जाता है, और अपना कर्तव्य क्या है, यह सूझ पड़ता है । पुरुष और स्त्री दोनों इसे पढ़ सकते हैं । मूल्य २६५ पृष्ठकी पुस्तकका चौदह आना ।

**मुकुट**—यह भी रवीन्द्रबाबूके बंगला उपन्यासका अनुवाद है । भाई भाईमें परस्पर वैमनस्य होनेसे उसका परिणाम क्या होता है, यही इस छोटेसे उपन्यासमें दिखलाया गया है । मूल्य चार आना ।

**दो अंगूठियां**—बंगलाके प्रसिद्ध उपन्यासलेखक बंकिमबाबूके युगलांगुरीयका अनुवाद । बड़ी ही मनोहर पुस्तक है । मूल्य तीन आना ।

**धोखेकी टट्टी**—इस उपन्यासमें एक अनाथ लड़केकी नेकनियती नेकचलनी और एक धनवानके लड़केकी बदचलनी और बदानियतीका फोटो खींचा गया है । जरा मंगाकर तो देखिये कैसी धोखेकी टट्टी है । छह आना ।

**नूतनचरित्र**—प्रयागके जैनी वकील बाबूरतनचन्दजी बी. ए. का बनाया हुआ यह उपन्यास बिलकुल ही नूतन है। एकबार पढ़ना शुरू करके फिर छोड़नेको जी नहीं चाहता है। एक रुपया।

**बालआरव्योपन्यास**—सहस्ररजनीचरित्र (अरेबियन नाइट्स्) की दिलचस्प कहानियोंका संग्रह। अंग्रेजीके प्रसिद्ध लेखक बाबू रामानन्द चटर्जी एम्. ए. ने अलिफलैलाकी उन कहानियोंको छोड़कर इस पुस्तकको लिखी है, जो चरित्रको बिगाड़नेवाली है। उसीका यह हिन्दी अनुवाद है। इससे मनोरंजनके सिवाय अच्छी २ शिक्षायें मिलती है, बालक स्त्री पुरुष सबके कामकी है। आठ आना।

**सीतावनवास**— स्वर्गीय ईश्वरचन्द्र विद्यासागरकी बंगला पुस्तकपरसे अनुवादित। बंगलामें यह पचासोंबार छप चुकी है और बिकचुकी है। करुणा-रससे भरी हुई पुस्तक है। पढ़ते २ आखोंसे आंसुओंकी धारा बहने लगती है। मूल्य आठ आना।

**अर्थेलो**—यह यूनानदेशका उपन्यास है। इसके पढ़नेसे मालूम होता है कि, दुष्टात्मा मनुष्य अपनी इच्छा पूरी करनेके लिये कैसे २ अनाचार और पाप करता है। और न्यायी पुरुष कैसे कर्तव्यशाली होते हैं। मूल्य तीन आना।

**दुःखिनी बाला**—इस छोटेसे रूपकमे बालविवाहका अशुभ परिणाम बड़ी युक्तिसे दिखलाया है। मूल्य डेड़ आना।

**निःसहायहिन्दू**—हिन्दीके प्रसिद्ध लेखक बाबू राधाकृष्णदासका लिखा हुआ यह वियोगान्त उपन्यास है। मूल्य चार आना।

**जीवनप्रभात**—स्व० रमेशचन्द्रदत्त सी. आई. ई. के लिखे हुए उपन्यासका हिन्दी अनुवाद। इसमें महाराष्ट्र वीर शिवाजीका वर्णन पढ़कर भारतके जीव-नका प्रभात याद आजाता है। मूल्य १ रुपया।

## कविताकी पुस्तकें।

**कुमारसंभवसार**—हिन्दीके प्रसिद्ध लेखक पं० महावीरप्रसादजी द्वि-वेदीने कालिदासके कुमारसंभवके पांच सर्गोका बड़ा ही सुन्दर पद्यानुवाद किया है। पढ़ने योग्य है। मूल्य तीन आना।

**कविता कुसुममाला**—इसमें विविध विषयोंकी अनेक कवियोंकी रची हुई अत्यन्त मनोहारिणी और रसीली कविताओंका संग्रह है। म० प्र० की टेक्सबुक कमेटीने इसे लायब्रेरियोंके लिये तथा इनाम देनेके लिये पसन्द किया है। मूल्य दश आना।

**रंगमें भंग**—राजपूतानेकी एक ऐतिहासिक घटनाको लेकर हिन्दीके नामी कवि बाबू मैथिलीशरणगुप्तने इस पुस्तकको रची है। कविता हृदयको वीररससे परिप्लुत कर देती है। प्रारंभमें बूंदीके एक वीरका सुन्दर चित्र दिया है और पुस्तककी छपाई देखनेलायक है। मूल्य चार आना।

**कविताकलाप**—पं० महावीरप्रसादजी द्विवेदी द्वारा सम्पादित। इसमें हिन्दीके नामी २ कवियोंकी ४६ कविताओंका संग्रह है और इतने ही चित्र है। अधिकांश चित्र प्रसिद्ध चित्रकार राजारविवर्माके बनाये हुए है। पुस्तक देखते ही आप मोहित हो जावेंगे। मूल्य ढाई रुपया।

**हम्मीर हठ**—चन्द्रशेखर नामके एक पुराने कविका बनाया हुआ यह कविताका ग्रन्थ है। इस वीरकाव्यमें इतिहासप्रसिद्ध हाड़ा वीर हम्मीर और दिल्लीके बादशाह अल्लाउद्दीनके युद्धका वर्णन है। बड़ा ही आजवर्द्धक और चित्ताकर्षक काव्य है। मूल्य आठ आना।

**छत्रप्रकाश**—इसमें बुन्देलवंशशिरोमणि महाराज छत्रसालका इतिहास वर्णन किया गया है। लड़ाइयोंका हाल वीररससे भरा हुआ है। लाल कविका बनाया हुआ बड़े महत्वका ग्रन्थ है। मूल्य सवा रुपया।

## इतिहासकी पुस्तकें।

**जपानदर्पण**—जिस महाबली जापानने भयंकर शत्रु रूसको पछाड़कर सारे संसारमें अपनी विजयदुंदुभि बजाई है, उसी वीरशिरोमणि देशके भूगोल आचरण, शिक्षा, उत्सव, धर्म, व्यापार, राजा, प्रजा, सेना और इतिहास आदि बातोंका इस पुस्तकमें विस्तारके साथ वर्णन किया है। ३५० पृष्ठकी पुस्तकका दाम बारह आना।

**जर्मनीका इतिहास**—पं० श्यामविहारी मिश्र एम्. ए. और पं० शुकदेवबिहारी मिश्र बी ए. लिखित। इसके पढ़नेसे मालूम होगा कि जर्मनीकी उन्नति किन २ कारणोंसे हुई है। मूल्य छह आना।

**इंग्लैंडका इतिहास**—भारतवासियोंको अपने राजाके देशका यह इतिहास अवश्य वांचना चाहिये । मूल्य दश आना ।

**फ्रांसका इतिहास**—यह भी उक्त विद्वानोंका लिखा हुआ है। सात आना।

**रूसका इतिहास**—रूसका नकशा भी इसमें है । छह आना ।

**हिन्दी भाषाकी उत्पत्ति**—भारतमें पहिले कौन २ भाषाएं थीं, उनसे किस प्रकार और कब हिन्दीकी उत्पत्ति हुई है, इसका इतिहास बड़ी खोजके साथ सरस्वतीके सम्पादकने लिखा है । मूल्य चार आना ।

**अशोकका जीवनचरित्र**--प्रसिद्ध बौद्धराजा अशोकका बौद्धधर्म ग्रहण करना, उसकी उन्नति करना, उसके समयका इतिहास, राजाशासन-प्रणाली, शिलालेख आदि बातें विस्तारके साथ इस पुस्तकमें लिखी हैं । प्रत्येक इतिहासप्रेमीको इसे पढ़ना चाहिये । मूल्य चार आना ।

**नेपालका इतिहास**—स्वतंत्र हिन्दूराज्य नेपालका परिचय इस पुस्तकमें बहुत अच्छी तरहसे दिया है । मूल्य पांच आना ।

**महाराणा प्रतापसिंह**—यह एक वीररसका नाटक है । जिसने अपनी वीरता और धीरतासे भारतका मुख उज्ज्वल किया था, इस पुस्तकमें उसी राजपूतवीरका प्रतापसिंह राणाका और अकबरबादशाहका वृत्तान्त बड़ी युक्ति और कौशलके साथ लिखा है । मूल्य बारह आना ।

## विविधविषयोंकी उत्तमोत्तम पुस्तकें ।

**ऋद्धि**—कौन नहीं चाहता कि, मैं ऋद्धिवान् अर्थात् धनी होऊं । परंतु धनवान् होनेके उपाय जाने विना लोग सफल मनोरथ न होकर भाग्यको दोष देते हैं । जो लोग भाग्यके भरोसे रहकर दरिद्रताका दुख झेलते हुए ऋद्धिप्राप्तिके लिये कुछ उद्योग नहीं करते, उनके लिये यह पुस्तक कल्पवृक्ष वा चिन्तामणि है । एक बड़े नामी विद्वान्की लिखी हुई यह पुस्तक है । इसमें उदाहरणके लिये उन अनेक उद्योगशील निष्ठावान् कर्मवीरोंका संक्षिप्त चरित्र भी दिया है, जिन्होंने स्वावलम्बनपूर्वक व्यवसाय करके करोड़ोंकी दौलत कमाई है । बढ़िया जिल्दसहित पुस्तकका दाम सवा रुपया ।

**चरित्रगठन**—कैसा ही कोई बुरे आचरणोंवाला क्यों न हो, जो इसे एक-बार पढ़ेगा वह उसी घड़ीसे अपने आचरण सुधारनेके लिये तयार हो जायगा ।

इतना ही नहीं, उसे अपने बुरे आचरणोंपर घृणा हो जायगी और फिर वह कभी उनका नाम भी न लेगा। लोग अपनी सन्तानको शिक्षित और सच्चरित्र बनानेके लिये हजारों रुपया खर्च कर डालते हैं तो भी सफल मनोरथ नहीं होते है। ऐसे लोगोंको अपनी सन्तानको यह पुस्तक देकर परीक्षा करनी चाहिये। जो नवयुवक विद्यार्थी अपना चरित्र उत्तम बनाना चाहते हैं, उन्हें यह पुस्तक अवश्य पढ़ना चाहिये। जिस कर्तव्यसे मनुष्य अपने समाजमें आदर्श बन सकता है, उसका इस पुस्तकमें विशेषरूपसे वर्णन किया गया है। हिन्दीमें यह पुस्तक एक रत्न है। २३२ पृष्ठकी पुस्तकका मूल्य बारह आना।

**शिक्षा**—यूरोपके सुप्रसिद्ध विद्वान् हर्बर्ट स्पेन्सरकी बनाई हुई अंग्रेजी पुस्तकका यह सरस्वतीसम्पादकका किया हुआ बहुत बढ़ियां अनुवाद है। जो अपनी सन्ततिको अच्छी बनाना चाहते हैं और यह जानना चाहते हैं कि, शिक्षाका स्वरूप क्या है, वे इस विद्वान्की लिखी हुई मीमांसाको पढ़ें। मूल्य ढाई रुपया।

**सन्ततिरत्न**—इस पुस्तकमें पुरुष स्त्रीके प्रश्नोत्तररूपमें यह बतलाया है कि, स्त्रीको जब गर्भ धारण हो, तबसे लेकर अपने चरित्रादि कैसे रखना चाहिये, कैसे विचार रखना चाहिये, और बालक उत्पन्न हो जावे, तब उसके साथ कैसा वर्त्ताव करना चाहिये, उसके ज्ञानको कैसे बढ़ाना चाहिये, उसका चरित्र कैसे सुधारना चाहिये। जो लोग बालबच्चोंवाले हैं अथवा जो शीघ्र ही माबाप होनेवाले हैं, उन्हें यह पुस्तक मंगाकर अवश्य पढ़ना चाहिए। प्रसिद्ध २ अंग्रेजी ग्रन्थोंका मनन करके यह उत्तम पुस्तक लिखी गई है। इसके अनुसार चलनेसे प्रत्येक गृहस्थका घर थोड़े ही दिनोंमें स्वर्ग बन सकता है। मूल्य साढे छह आना।

**सम्पत्तिशास्त्र**—जर्मन अमेरिका इंग्लेंड आदि देश दिन परदिन धनी क्यों होते जाते हैं और हिन्दुस्थान दरिद्र क्यों होता जाता है! इसका कारण इस सम्पत्तिशास्त्रके ज्ञानका अभाव ही है। इसीके न जाननेसे भारत भूखों मर रहा है। अतएव इस शास्त्रको पढ़कर हमें अपनी दशा सुधारना चाहिये। मूल्य ढाई रुपया।

**परिचर्याप्रणाली**—रोगीकी सेवा सुश्रूषा चर्या आदि किसतरह करना चाहिये इसका ज्ञान हमारे कुटुम्बोंमें नहीं होनेसे सैकड़ों रोगी बेमौत मर जाते

हैं । इस पुस्तकके पढ़नेसे यह बात न होगी । इसमें रोगीकी परिचर्याकी सब विधि लिखी है । प्रत्येक घरमें यह पुस्तक होनी चाहिये । इसका ज्ञान बहू बेटियोंको सबको करा देना चाहिये । मूल्य चार आना ।

**सुघड़ दर्जिन**—कपडोंकी काट छांट सिलाई कैसे करना चाहिये, इसको इस पुस्तकमें बहुत अच्छी तरहसे समझाया है । जगह जगह चित्र भी दिये हैं । स्त्रियोंके बड़े कामकी चीज है । बारह आना ।

**मनोविज्ञान**—मन:शास्त्रके गूढ तत्वोंका इसमें बडी सरलतासे वर्णन किया है । यूरोपके नामी २ दार्शिनकोंके ग्रन्थोंके आधारसे यह पुस्तक लिखी गई है । जैनियोंको यह पुस्तक मंगाकर देखना चाहिये कि, हमारे यहां मनका स्वरूप कैसा माना है और दूसरे लोग कैसे मानते है । विद्वानोंके ही कामका यह ग्रंथ है । मूल्य आठ आना ।

**पाकप्रकाश**—रोटी, दाल, कढ़ी, भाजी, रायता, चटणी, पूरी, कचौरी, मालपूआ आदि जो चाहे चीज इस पुस्तकके सहारेसे आप बना लीजियेगा । स्त्रियोंके पास तो यह जरूर रहना चाहिये । मू० तीन आना ।

**व्यवहारपत्रदर्पण**—इसमें अदालतके सैकड़ों कामकाजके नमूनोंके कागज छाप गये गये है । इसकी सहायतासे अदालतके जरूरी कामोंको नागरीमें बड़ी सुगमतासे कर सकते हैं । मूल्य आठ आना ।

**उपदेशकुसुम**—फारसीके प्रसिद्धकवि शेखशादीकृत गुलिश्तांके आठवें बाबका हिन्दी अनुवाद । पढनेलायक और शिक्षादायक है । मूल्य दो आना ।

**सौभाग्यवती**—पढ़ी लिखी स्त्रियोंको यह पुस्तक अवश्य पढ़ना चाहिये । इसके पढ़नेसे वे बहुत कुछ उपदेश ग्रहण कर सकती हैं । मूल्य ढाई आना ।

**जलचिकित्सा**—जर्मनीके डाक्टर लुई कूनेनें दुनियांके तमाम रोगोंको केवल पानीसे आराम करनेकी तरकीब निकाली है । उसीका इसमें सचित्र वर्णन है । मंगाकर पढ़िये और लाभ उठाइये । मूल्य चार आना ।

## बालकोपयोगी पुस्तकें ।

**बालविनोद**—प्रथमभाग ⁻) द्वितीयभाग ⁻)॥ तृतीयभाग ≈) ये तीनों भाग लड़के लड़कियोंके लिये प्रारंभिक शिक्षा देनेमें बड़े उपकारी हैं । रंगीन तसवीरें और उपदेशपूर्ण कविताएं दी हैं ।

नहीं है। उस मूर्तिको देखकर चित्रसे बालकको गोदमें लेनेके लिये दर्शकोंके दोनों हाथ स्वतः ही आगेको बढ़ते हैं।

राजा—( मनोहरके पितासे ) इस चित्रके बनानेवालेका क्या नाम है और वह कहां है ?

राजन्! इसके बनानेवालेका नाम मैं नहीं जानता और यह भी नहीं जानता कि वह कहां रहता है। परन्तु यह चित्र मेरे बालककी जीवन्त प्रतिमूर्ति है। ऐसा मनोहर चित्र मैंने आजतक नहीं देखा, इसी लिये महाराजकी सेवामें इसे विचारके लिये उपस्थित किया था।

अनेक अनुसन्धान होनेपर भी चित्रकारका पता नहीं लगा। राजाने मनोहरके पिताको प्रचुर पुरष्कार देकर उस चित्रको अपने पास रख लिया। उस दिन कुछ भी विचार स्थिर नहीं हो सका।

राजाने विचारप्रार्थी चित्रकारोंको बुलाकर कहा "तुम लोगोंमें कौन श्रेष्ठ चित्रकार है, इसका निर्णय कुछ भी नहीं होसका। इस लिये तुम लोग फिरसे चित्र तैयार करके लाओ, मैं तुम्हारा विचार करूंगा।

( ४ )

आज पुनर्वार चित्र-परीक्षाका दिन है। राजा राजवेश धारण करके रानीकी स्वहस्तग्रथित—पुष्पमालाको कंठमें धारणकर सिंहासनपर विराजमान हैं। पीछे चिककी ओटमें राजवंशीय—महिलाओंके बैठनेकी जगह है।

इसबार न मालूम क्या सोचकर छविनाथ चित्र-परीक्षा देखने आया है। राजसभामें एक ओर दर्शकोंके बैठनेका स्थान है, वहांपर ही वह बैठा है। परन्तु किसीने उसे पहचाना नहीं।

राजाके सन्मुख चित्र रक्खे गये। सब लोग आजके फैसलेको जाननेके लिये उत्सुक हो रहे हैं। विचार आरंभ होगया। ऐसे समयमें छविनाथकी दृष्टि राजमहलके कक्षमें लटकी हुई एक तसवीरके ऊपर पड़ी। वह धीरेसे उठा और तसवीरकी ओर अग्रसर हुआ। किसीने भी उस ओर लक्ष्य नहीं किया। सब लोग चित्रपरीक्षा देखनेमें व्यस्त हो रहे हैं। राजाने एक एक करके सब चित्र देखे। अंतमें एक चित्रको उठाकर अपने हाथमें लिया ही था, कि इतनेमें चोर! चोर! इस शब्दसे सभामंडप गूंज उठा। राजाने देखा कि, दो पहरेवाले एक आदमीको बाँधे हुए लिये आते हैं। पहरेवालोंने राजासे निवेदन किया कि "महाराज! यह मनोहरका चित्र चुरानेको गया था।"

राजाने स्थिर दृष्टिसे छविनाथके आपत्तिग्रसित मुखका निरीक्षण किया। वह सिर झुकाये स्थिर भावसे खड़ा है। उसके चेहरेपर भयका नाम भी नहीं है। दर्शक लोगोंके कोलाहलसे सभामंडप विकम्पित हो उठा। राजाके कटाक्षपातसे कुछ देरमें शान्ति स्थापित हुई।

**राजा**–( बंदीसे ) तुमने महलमें क्यों प्रवेश किया?

**बंदी**–( निर्भय मनसे ) चित्र देखनेके लिये।

राजा कुछ कहा ही चाहते थे कि, इतनेमें मनोहरके पिताने आकर कहा–महाराज! यह वही चित्रकार है, जिसने मेरे लड़के मनोहरका चित्र अंकित किया था।

दर्शकोंमें सन्नाटा छागया–सभास्थल निस्तब्ध हो गया। लोग उत्कंठित होकर फैसला देखनेकी प्रतीक्षा करने लगे।

राजाज्ञासे बंदी बंधन मुक्त कर दिया गया। राजाने सिंहासनसे उठकर रानीकी हाथकी गुंथी हुई पुष्पमालाको अपने कंठसे उतारकर छविनाथके गलेमें पहना दी।

जयका बाजा बज उठा। चिकके अन्तरालसे विजय गीत सुनाई देने लगे। राजाके विचारसे सब लोग संतुष्ट हुए। केवल जिन लोगोंने विचार कराना चाहा था, वे ही गर्दन झुकाये बैठे रहे। *

शिवसहाय चतुर्वेदी,

देवरी ( सागर. )

---

# विविध विषय।

## भारतीय वायुवैमानिक।

आजकल पाश्चात्य देशोंमें नये २ आविष्कार हो रहे हैं। कोई तारहीन टेलीग्राफके द्वारा समाचार भेजनेका आविष्कार कर रहा है। कोई दक्षिण और उत्तरीय मेरुकी खोजमें व्यस्त हो रहा है। कोई २ समुद्रके समान तथा उससे भी सुगमता पूर्वक आकाशमें विचरण करनेके लिये नये २ आविष्कारोंके द्वारा वायुयानोंमें सुधारणा कर रहे हैं। इस आविष्कारके युगमें भारतवर्षकी ओर निगाह करनेसे मनको बड़ा परिताप होता है। जहां देखते हैं वहां गंभीर सन्नाटा, लज्जाकर विश्राम और शोकावह शान्ति दिखाई देती है। परन्तु कुछ समयसे हिन्दुस्थानका भविष्य भी प्रकाशमय दिखाई देने लगा है। क्योंकि भारतवासी भी समयके साथ चलनेकी चेष्टा करने लगे हैं। अभी हालमें एक भारतवर्षीय वायुवैमानिकका प्रादुर्भाव हुआ है। श्रीयुक्त स. म. सेट्टी, बी. ए., एम. आई. ई. ई. महीपुरके सहकारी इञ्जीनियर हैं, आपने एक नया वायु-

---

* बंगला साहित्य मासिक पत्रसे अनुवादित.

यान निर्माण किया है। उस यानपर आरोहण करके सेट्टी महाशय स्वयं आकाशमें उड़े थे। यह बात हम लोगोंके लिये कुछ कम आनंदकी नहीं है। इस वायुयानको आस्ट्रेलियाके एक वैमानिकने श्रीयुक्त सेटी महाशयको यान–निर्माणके लिये धन्यवाद देकर खरीद लिया है। इसका वेग एक घंटेमें ४०–४९ मीलका है। यह वायु–यान उच्चश्रेणीके विमानोंमेंसे एक होकर एक भारत वासीका बनाया हुआ है और उसके चलानेके चक्रादि भी इन्हींके कल्पना–प्रसूत हैं यह बात भारतीय धीशक्तिके लिये कुछ कम गौरवकी बात नहीं है। सुनते हैं कि सेट्टी महाशय अब एक नये प्रकारके वायु-यानकी कल्पना कर रहे हैं। यदि भारतवासी शिक्षित युवक श्रीयुक्त सेट्टी महाशयका अनुकरण करके विज्ञान-पथके पथिक बनें तो भविष्यमें उनसे बहुत कुछ आशा की जा सकती है।

**अंग्रेजीमें जैनग्रन्थ**—जैनहितैषीके पाठकोंको मालूम है कि, लंडनमें 'जैनलिटरेचर सुसाइटी' नामकी एक संस्था स्थापित हो चुकी है। खुशीकी बात है कि, अब इस सुसाइटीने अपनी नियमावली प्रकाशित की है और अपना काम भी शुरू कर दिया है। सुसाइटी अंग्रेजीमें जैनफिलासोफी, साहित्य और इतिहासके अनुवादित वा स्वतंत्र ग्रन्थ प्रकाशित करेगी। उसने श्रीमल्लिषेण सूरिकृत स्याद्वादमंजरी और हरिभद्रसूरिकृत षट्दर्शनसमुच्चय इन दो ग्रन्थोंका अनुवाद कराना शुरू कर दिया है और तत्वार्थाधिगमसूत्र, अष्टसहस्री, आत्मख्यातिसमयसार तथा सम्मतितर्कके अनुवादोंका वह प्रबन्ध कर रही है। सुसाईटीके भारतीय और यूरोपीय दो विभाग हैं। भारतीयविभागमें २१ और यूरोपीयविभागमें १२ मेम्बर हो चुके

हैं। यूरोपके विद्वानोंने बिना कुछ लिये मुफ्तमें जैनग्रन्थोंका अनुवाद करना स्वीकार किया है। इससे पाठक जान सकते हैं कि, उन्हें जैनसाहित्यसे कितना प्रेम है। अब सुसाइटीको केवल ग्रन्थ प्रकाशित करनेके लिये धनकी आवश्यकता है। आशा है कि, हमारे यहांके धनिक इस धर्मप्रभावनाके कार्यमें अवश्य ही सहायता करेंगे। सुसाइटीके सेक्रेटरीका पता यह है–मि० एच. वारन, नं० ८४ शेलगेट रोड, वैटरसी, लंदन ( S. W. )

**जैनप्रचारक बन्द**—देवबन्दका उर्दू जैनप्रचारकका बन्द होना सुनकर समझा था कि, रत्नमालाके मार्गका एक गहरा घाव करनेवाला कंटक अलग हो जायगा। परन्तु देखते हैं कि, श्रीमतीको चैन नसीब नहीं। उनके साथ पहले ही जैसी छेड़छाड़ करनेके लिये जैनप्रदीपकी तयारी हो रही है। लाला ज्योतीप्रसादजीने प्रकाशित किया है कि, यदि कोई विघ्न उपस्थित न हुआ, तो जैनप्रदीप सितम्बर महीनेमें ही प्रकाशित हो जायगा।

**साधु और अर्जिकाका ब्याह**—अमृतसरमें एक श्वेताम्बर साधु और अर्जिकाने आर्यसमाजकी पद्धतिके अनुसार परस्पर विवाह कर लिया है। विना इच्छाके छुटपनमें मुँडे हुए मूर्ख त्यागी और क्या करेंगे? श्वेताम्बरसमाजके साधुओंमें ऐसे चेले मूंड मूंडकर अपना परिवार बढ़ानेकी इच्छा बहुत प्रबल हो रही है। इस इच्छाका कुछ संयम न होजाय, तो अच्छा है।

**विज्ञानशिक्षाके लिये दान**–श्रीयुक्त तारकनाथ पालित महाशयने कलकत्ता विश्वविद्यालयके लिये साढ़ेसात लाख रुपयाकी सम्पत्ति दान की है। इस सम्पत्तिके द्वारा विश्वविद्यालय एक विज्ञान कालेज स्थापित करेगा। पालित महाशयके इस दानसे देशका बड़ा उपकार होगा।

**गुप्तदान**—एक मनुष्यने गुप्तरूपसे श्रीमान् बड़े लाटके पास पच्चीस हजार रुपये भेजे हैं। इस लिये कि इन रुपयोंका व्यय क्षयी रोगकी हास्पिटलमें किया जाय।

**प्रशंसनीय दान**—डेरागाजीखांके लाला टेकचन्दजीने स्त्रियोंके लिये अस्पताल बनानेके लिये ६५०००) और एङ्गलो-संस्कृत स्कूलके लिये ११००) रु. दान दिया है।

**हिन्दूविश्वविद्यालय**—हिन्दूविश्वविद्यालयके लिये कलकत्तेके शीतलप्रसाद खड्गप्रसादकी कोठीके मालिक श्रीयुक्त बाबू मोती-चंद और बाबू गोकलचन्दने एक लाख रुपया, सेठ ताराचंद घन-श्यामदासने २५०००, रु. बाबू बल्देवदास जुगल किशोरने ११००० रु., बाबू नारायणदास बैजनाथने ५०१, और बाबू गोपालदास चौधरीने ५००) रु. बंगाल बेंकमें जमा करा दिये हैं।

**स्त्रियोंके लिये वैद्यकीय कालेज**—गतवर्षके महारानी मेरी दिल्लीदरबारके लिये भारतमें आई थी उस समय वे कोटा रिसाय-तमें गई थी। महारानीसाहबकी भेटके स्मरणार्थ कोटा संस्थानकी ओरसे १ लाख रुपयाकी लागतसे दिल्लीमें स्त्रियोंके लिये एक वैद्य-कीय कालेज खोला जानेवाला है। श्रीमान् बड़े लाट इस कालेजके लिये फंड स्थापित करनेका उपक्रम कर रहे हैं। कई भारतीय नरेशोंने इस कामके लिये द्रव्यद्वारा सहायता देनेका आश्वासन दिया है। तबसे आजतक १५ लाख रुपया जमा हुए हैं। वैद्यकीय कालेजकी इमारत और शिक्षणसम्बन्धी आवश्यक सामानके खरी-दनेमें यह रुपया खर्च होगा। हिन्दुस्थानी नर्स वा मिडवाइफ (धात्री विद्या जाननेवाली) तैयार करनेके लिये कालेजके साथमें एक वैद्यकीयशाला खोलनेका विचार हो रहा है।

मद्रास गवर्नमेण्टने बालिकाओंको छात्रवृत्तियां प्रदान करनेके अभिप्रायसे प्रतिवर्ष १० हजार रुपये देनेका प्रबन्ध किया है। देखा गया है कि जितनी बालिकाएं प्रथम कक्षामें आती हैं उनका केवल छठवां भाग तीसरी, चौथी कक्षा तक पहुंचता है। छात्रवृत्तिके मिलनेसे संभव है कि अधिक बालिकाएं आगे तक पढ़ेंगी।

**अन्धोंके लिये नये ढंगकी पुस्तकें**—अंधोंके लिये पुस्तकें पहले उमड़े हुए अक्षरोंमें छपती थीं, फिर बिन्दुओंमें छपने लगीं, बिन्दुओंका छपना विशेष उपयोगी सिद्ध हुआ। ये बिन्दु-मय पुस्तकें टाइपमें नहीं छपती। इनका मजमून प्लेटोंपर ढाल लिया जाता है। इस छपाईमें एक दोष है! वह यह कि, प्लेटका मजमून कागजके एक ही तरफ छप सकता है। दूसरी तरफ नहीं। परन्तु हालहीमें न्यूयार्कके एक बड़े भारी छापाखानेने जिसमें केवल अन्धों ही के लिये पुस्तकें छपती हैं, एक नई युक्ति ढूँढ निकाली है जिससे २९ हजार पन्ने दोनों तरफ केवल एक घंटेमें छप सकते हैं।

अमेरिकाके एक ग्वालेने यह अनुभव किया है कि जिन गायोंका दूध निकालते समय गाना सुनाया जाता है उनका दूध एक तिहाई बढ़ता जाता है किन्तु संगीत अच्छा होना चाहिये। कोई धीमा मधुर राग गाना चाहिये।

बबूलके छोटे २ वृक्षोंकी जड़ोंके समीप कितने कांटे होते हैं पर वृक्षके बढ़ जानेपर वे नहीं रहते। यदि छोटे २ वृक्षोंमें इस प्रकार कांटे न होते तो पशु उन्हें खा डालते और वे कभी बढ़ने न पाते प्रकृति देवी अपनी रचना की रक्षा स्वयं करती है।

**अमर्याद आमदनी**—अमेरिकामें मि० जॉन डी. रॉकफेलर्स नामक एक व्यवसायी हैं। उनकी वार्षिक आमदनी १८ करोड़

रु. है। इसके अनुमानसे आपकी प्रति मिनटकी आमदनी ३७८ रुपया होती है।

**रंगीन फोटो**—आजकल फोटोग्राफर लोग केमराके द्वारा जो तसबीर निकालते हैं उसका रंग सफेद और काला ही रहता है। और कोई दूसरा रंग उसमें नहीं आता। अभी तक तसबीरोंमें जो रंग दिया जाता था वह ऊपरसे दिया जाता था। परन्तु अब रंगीन तसबीरें भी निकलने लगीं हैं। कपड़ोंका लाल पीला आदि रंग आप ही आप काले वा सफेद रंगके समान फोटोमें आजाता है। हालमें अर्नेष्ट और जूलियस रेनवर्ग नामक दो भाइयोंने काचोंके प्रबंधसे ऐसा उपाय निकाला है कि किसी भी चीजका स्वाभाविक रंग उसकी तसबीरमें भी आ जाता है। इन लोगोंने रायल फोटो सोसाइटीके सभ्योंके समक्ष तसबीरें निकालकर यह नयी प्रक्रिया साबित कर दी है। परन्तु इसका केमरा तैयार करनेमें बहुत खर्चा पड़ता है इस लिये इस नये ढंगसे रंगीन तसबीर उतारनेमें बहुत दाम लगते हैं। पर धीरे २ कोई ऐसी युक्ति निकलेगी कि ये तसबीरें भी सस्ते दरसे निकाली जा सकेंगीं।

**महँगाई**—आजकल सारे संसारमें सब चीजोंका भाव महंगा होता जाता है। अर्थशास्त्र जाननेवालोंका कहना है कि थोड़े ही दिनोंके भीतर पदार्थोंका मूल्य प्रतिशत २० से ३० तक और बढ़ जावेगा। इसका कारण यही बतलाया जाता है कि कई स्थानोंमें सोनेकी नयी २ खानि निकलती जाती हैं, जिससे सोना अधिक मिलनेसे सस्ता हो रहा है। भारतमें भी खाद्यपदार्थ आदि हालमें बहुत महँगे हो चले हैं और उनके सस्ते होनेकी कोई आशा भी नहीं है। सरकार भावकी तेजीका कारण दरयाफ्त कर रही है।

---

श्रीवीतरागाय नमः।

# श्रीजैनग्रन्थरत्नाकर कार्यालय–बम्बईका

# सूचीपत्र।



## खासकी छपाई हुई पुस्तकें।

**रत्नकरंडश्रावकाचार वचनिका बड़ा**—यह महान् ग्रन्थ दूसरी बार बम्बईके जगत्प्रसिद्ध निर्णयसागर छापखानेमें चिकने और पुष्ट कागजपर छपकर तयार हुआ है। दो तीन मूल प्रतियोंपरसे इसका संशोधन किया गया है। पं० सदासुखजीने जिस भाषावचनिकामें लिखा था, वैसाका वैसा ही है, एक अक्षरमात्रमें भी फेरफार नहीं करके छपाया है। न्योछावर गत्ते वेष्टन सहित ४) चार रुपया।

**मोक्षमार्गप्रकाश** वचनिका—पं० टोड़रमलजी कृत १।।।)।

**शाकटायन प्रक्रियासंग्रह**—संसारमें जितने व्याकरण अबतक मिले हैं उनमे **श्रीश्रुतकेवलिदेशीयाचार्यशाकटायन**का शब्दानुशासन व्याकरण सबसे प्राचीन है। पाणिनीय व्याकरण इसके पीछे बना है। शाकटायन व्याकरण केवल प्राचीन ही नहीं है, किन्तु समस्त व्याकरणोंसे उत्तम, अल्पपरिश्रमसाध्य, बहुफलप्रद, सुगम, स्वल्प, और सर्वांगपरिपूर्ण है। इसके मूलकर्त्ता महर्षि **शाकटायन** और प्रक्रियाके कर्ता **श्रीअभयचन्द्र**सूरि परम दिगम्बर जैनी थे। मूल्य केवल ३।) सवातीन रुपये।

**प्रद्युम्नचरित्र भाषा वचनिका**—इस ग्रन्थमें श्रीकृष्णनारायणके पुत्र प्रद्युम्नकुमारकी मनोहर कथा बड़ी ही सरल और सुन्दर भाषामें वर्णन की गई है। एक बार पढ़ना शुरू करके फिर छोड़नेको जी नहीं चाहता है। शृंगारादि सभी रसोंसे यह ग्रन्थ परिपूर्ण है। इसके आगे उपन्यास झक मारते हैं। मूल्य २।।।) पौनेतीन रुपया।

**पार्श्वपुराण चौपाईबद्ध**—कविवर भूधरदासजीका बनाया हुआ यह ग्रंथ सर्वत्र प्रसिद्ध है। कविता बड़ी ही सुहावनी है। इस ग्रन्थमें कथाभाग तो थोड़ा है परन्तु जैनधर्मके तत्त्वोंका बड़े विस्तारमें वर्णन है। न्यो० १।)

**बनारसीविलास**—इसमें आगरानिवासी स्वर्गीय कविवर बनारसीदास-जीके ज्ञानबावनी, सूक्तमुक्तावली आदि अनेक **ग्रंथरत्नोंका** संग्रह है। इसके प्रारंभमें ११३ पृष्ठोंमें ग्रंथकर्त्ता कविवर बनारसीदासजीका सविस्तर जीवन-चरित्र भी दिया गया है। हिन्दीमें इतना सच्चा और बड़ा जीवनचरित्र आज-तक किसी भी कविका प्रकाशित नहीं हुआ है। न्योछावर १॥) रुपया।

**प्रवचनसार परमागम**—श्रीकुन्दकुन्दाचार्यके नाटकसमयसारकी कविता करके जिस तरह कविवर बनारसीदासजीने यश प्राप्त किया है, उसी प्रकारसे काशीनिवासी कविवर वृंदावनजीने प्रवचनसार परमामागम [ कुन्दकुन्दकृत ] की कविता करके नाम कमाया है। इसमें कवित्त सवैया आदि छन्दोंमें अध्या-त्मके गूढ़ तत्त्वोंका बड़ी सुन्दरतासे वर्णन किया है। कविवरकी खास हाथकी लिखी हुई प्रतिसे संशोधन करके यह ग्रंथ छपाया गया है। मूल्य सिर्फ १।) रु०।

**वृंदावनविलास**—इस ग्रन्थमें काशीनिवासी कविवर बाबू वृन्दावनजीके संकटमोचन, कल्याणकल्पद्रुम आदि मनोहर स्तोत्रों, अनेक प्रकारके पदों, फुटकर कविताओं, जयपुरके पंडित जयचन्द्रजी, दीवान अमरचन्द्रजी आदि महाशयोंके साथ किये हुए प्रश्नोत्तरों और गद्यपद्यबद्ध चिट्ठियोंका संग्रह है। साथ ही हिन्दीके एक अद्वितीय पिंगल ग्रन्थका संग्रह है, जो कि छन्द-शतकके नामसे प्रसिद्ध है। ग्रन्थके प्रारभमें कोई ३२ पृष्ठोंमें कविवरका जीवनचरित्र और उनके ग्रन्थोंका परिचय दिया है। न्योछावर ॥।) आना।

**धूर्ताख्यान**—धर्मपरीक्षाके ढंगका यह नवीन ग्रन्थ एक संस्कृत ग्रन्थके आधारसे हिन्दीमें लिखा गया है। इसमें पुराणोंकी पोलें एक मजेदार कथाके साथ खोली गई हैं। नामी २ धूर्तोंकी बातें सुनकर आप चकरावेंगे और कहेंगे कि ये पुराण हैं या किसी मसखरेकी लिखी हुई किताबें हैं। छपाई बहुत सुन्दर है। मूल्य सिर्फ तीन आने है। आप पढ़िये और अपने पौराणिक मित्रोंको सुनाईये।

**नित्यनियमपूजा संस्कृत तथा भाषा**—इसमें नीचे लिखे पाठ छपे हैं:—लघुअभिषेकपाठ संस्कृत, नित्यपूजा संस्कृत प्राकृत, देवगुरुशास्त्रकी भाषा पूजा, बीसतीर्थंकर पूजा, अकृत्रिमचैत्यालयोंके अर्घ संस्कृत प्राकृत, सिद्धपूजा संस्कृत, सिद्धपूजाका भावाष्टक, सोलहकारणादिक अर्घ, पंचपरमेष्ठीकी जयमाला प्राकृत, शान्तिपाठ संस्कृत, विसर्जन संस्कृत, और भाषास्तुतिपाठ। प्रायः बहुतसे लोग इनके उलटे सीधे पाठ वा द्रव्य चढ़ानेके मंत्र अशुद्धतासे पढ़ते थे। इस

कारण हमने बहुत शुद्धतासे अनेक प्राचीन प्रतियोंसे शुधवाकर इसे तीसरी बार छपवाई है। न्योछावर चार आना।

**भाषापूजासंग्रह**—अबकी बार इसमें जितनी पूजाएं और शान्ति विसर्जन अभिषेक आदि पाठ हैं, वे केवल भाषामें ही रक्खे है। संस्कृत प्राकृतका कोई भी पाठ नहीं है। विशेष खूबी यह है कि, प्रत्येक स्थानमें स्थापना आव्हानादिके मंत्र शुद्धतापूर्वक लिख दिये गये हैं। क्योंकि पूजाका सच्चा फल तब ही मिलता है, जब वह शुद्ध मंत्रोच्चारण सहित की जावे। नीचे लिखे भाषापाठ हैं–अभिषेकपाठ, पंचामृताभिषेकपाठ, देवशास्त्रगुरुपूजा समुच्चय, वीस विहरमानपूजा, देवपूजा, सरस्वतीपूजा, गुरुपूजा, अकृत्रिमचैत्यालयपूजा, सिद्धचक्रपूजा, पंचमेरुपूजा, नन्दीश्वर, सोलहकारण, दशलक्षण, रत्नत्रय और निर्वाणक्षेत्रपूजा, समुच्चयचौबीसीपूजा, स्वयंभूस्तोत्र, सप्तर्षिपूजा, शान्तिपाठ, विसर्जनपाठ, स्तुतिपाठ आदि सब भाषाके पाठ है। न्यो० आठ आना।

**मनोरमा उपन्यास**—हिंदीके प्रसिद्ध लेखक आरानिवासी बाबू जैनेन्द्रकिशोरजीने शीलकथाके आधारसे उपन्यासकी सुन्दर रसीली भाषामें यह पुस्तक लिखी है। प्रत्येक स्त्रीपुरुष, और बालकके पढ़ने योग्य है। पतिव्रता स्त्रीका सुन्दर चरित्र है। मू०॥)

**ज्ञानसूर्योदयनाटक**—श्रीवादिचन्द्रसूरिके संस्कृत ग्रन्थका सुन्दर सरल हिन्दी अनुवाद जैनहितैषीके सम्पादक श्रीनाथूराम प्रेमीने गद्यका गद्यमें और पद्यका पद्यमें किया है। यह अध्यात्मका नाटक है। इसमें पुरुषके सुमति और कुमति स्त्रियोंसे उत्पन्न हुए, प्रबोध, विवेक, संतोष, तथा मोह, क्रोध, लोभ आदि पुत्रोंकी लड़ाई हुई है और अन्तमें प्रबोधकी विजय होकर आत्मा मुक्त हो गया है। न्यो० ॥) आठ आना।

**तत्त्वार्थसूत्रकी बालबोधिनी भाषाटीका**—यह टीका जैनधर्मके विद्यार्थियोंके लिये बनवाई गई है। यह भादोंमें बांचनेके लिये भी बड़े कामकी है। साधारण भाई भी इससे सूत्रोंके अर्थ बांचकर समझ सकते हैं। रत्नकरंडके समान इसमें भी पद पदके अर्थ किये हैं। तीसरी बार छपी है। न्योछावर बारह आना।

**जैनपदसंग्रह पहला भाग**—कविवर दौलतरामजीके पदोंकी प्रशंसा करनेकी जरूरत नहीं है। सब ही बाल गोपाल उनके भजनोंके प्यासे रहते हैं। उनके एक ही पदके पाठसे चित्त सब दुःख भूलकर आनन्दसागरमें गोता लगाने लगता है। चौथी बार सुन्दर टाइपमें पुष्ट कागजपर छपाया है और बहुतसे नवीनपद भी संग्रह किये गये हैं। मूल्य सिर्फ छह आना।

**जैनपदसंग्रह दूसरा भाग**—इस दूसरे भागमें स्वर्गीय कविवर भागचंदजी कृत जितने पद हमको मिले वे सब छपे हैं। इस दूसरी आवृत्तिमें टाइप बड़ा कर दिया है। मूल्य चार आना।

**जैनपदसंग्रह तीसरा भाग**—इसमें कविवर भूधरदासजीके पद जकड़ी और बिनतियोंका संग्रह है। सब मिलाकर ८० पद है। ये पद बड़ी कठिनाईसे संग्रह किये गये है। मूल्य पांच आना।

**जैनपदसंग्रह चौथा भाग**—इस भागमें कविवर द्यानतरायजीके ३३३ भजनोंका संग्रह है। पदोंका इतना बड़ा संग्रह आजतक और कोई नहीं छपा है। मूल्य दश आना।

**जैनपदसंग्रह पांचवां भाग**—इस भागमे कविवर बुधजनजीके २५० के करीब पदोंका संग्रह है। बहुत शुद्धतापूर्वक छपाया है। मूल्य छह आना।

**ज्ञानदर्पण**—पं० दीपचन्दजी शाह एक अच्छे आध्यात्मिक पंडित और कवि हो गये है। यह ग्रंथ उन्हींका बनाया हुआ है। कविता बनारसीदासजीके नाटकसमयसारके ढगकी है। शुद्धनयका कथन है। प्रत्येक अध्यात्मप्रेमीको मंगाना चाहिये। अभीतक यह ग्रन्थ बिलकुल अप्रसिद्ध था। मूल्य चार आना।

**रत्नकरंडश्रावकाचार सान्वयार्थ**—प्रत्येक जैनी विद्यार्थीको सबसे पहले यही धर्मशास्त्र पढ़ाया जाता है। इस ग्रन्थके सिर्फ १५० मूलश्लोक है। पहले मूल श्लोक, पीछे अन्वयपूर्वक संस्कृत पदोंको कोष्टकमें रखकर भाषामें अर्थ किया है। कठिन श्लोकोका भावार्थ भी दिया है। न्योछावर चार आना।

**द्रव्यसंग्रह**—मूलगाथा, संस्कृतछाया, हिन्दी अन्वयार्थ और कविवर द्यानतरायजीकृत भाषाकवितासहित चौथी बार छपाया गया है। पहली बार प्रत्येक गाथाकी संस्कृत छाया नहीं थी, वह अबकी बार लगा दी गई है। चतुर विद्यार्थी इसे विना गुरुके भी पढ़ सकता है। इस ग्रन्थमें जैनधर्मके मूलभूत छह द्रव्य नवपदार्थोंका बड़ी उत्तमतासे वर्णन किया है। न्यो. चार आना।

**भक्तामरस्तोत्र**—अन्वय, हिन्दी अर्थ, भावार्थ और नवीन भाषापद्यानुवाद सहित। इसमें रत्नकरंडके समान पहले प्रत्येक श्लोकका अन्वयानुगत पदार्थ लिखकर फिर प्रत्येकका भावार्थ लिखा है। पश्चात् हरिगीतिका और नरेन्द्रछन्दमें उसकी सुन्दर कविता बनाई गई है। अभीतक ऐसी कोई भी

टीका नहीं छपी थी। भूमिकामें श्रीमानतुंगसूरिका १०–१२ पेजका जीवनचरित्र है, तीसरी बार फिर संशोधित और परिवर्धित करके छपवाया है। न्योछावर सिर्फ चार आना।

**सूक्तमुक्तावली**—श्रीसोमप्रभाचार्यकी सूक्तमुक्तावली जिसका प्रत्येक श्लोक कंठ करने लायक है, और जो सचमुच ही मोतियोंकी माला है, फिरसे छपकर तयार है। अबकी बार यह पाठशालाके विद्यार्थियोंके बहुत ही कामकी बन गई है। क्योंकि इस संस्करणमें पहले मूलश्लोक, फिर कविवर बनारसीदास और कँवरपालजीका पद्यानुवाद और अन्तमें अन्वयानुगत हिन्दी भाषाटीका (रत्नकरंडके समान) तथा भावार्थ छपाया गया है। मूल्य सिर्फ छह आना।

**अकलंकचरित्र**—अकलंकस्तोत्र और अकलंकदेवका जीवनचरित्र दूसरी बार निर्णयसागरमें छपकर तयार हुआ है। अबकी बार अकलंकस्तोत्रका हिंदी पद्यानुवाद भी करवाके साथमें लगवा दिया है, जो कि खड़ी बोलीकी कवितामें हरएकके समझमें आने योग्य और सुन्दर है। मूल्य तीन आना।

**श्रुतावतारकथा**—श्रुतपंचमी पर्व किसतरह चला इसकी विस्तारपूर्वक कथा इस पुस्तकमें लिखी गई है। साथ ही महावीर भगवानके पश्चात् जो जो प्रसिद्ध आचार्य हुए हैं, उनका संक्षिप्त इतिहास भी लिखा है। इसके सिवाय संस्कृत श्रुतस्कंधपूजा और भाषासरस्वतीपूजा तथा सरस्वतीजीकी स्तुतियां भी इसमें संग्रह कर दी गई हैं। जेठसुदी पचमीको श्रुतपंचमीका उत्सव करके इस पुस्तकके अनुसार पूजन विधानादि करना चाहिये और अपने पूर्वाचार्योंके अनन्त उपकारोंका स्मरण करना चाहिये। मूल्य तीन आना।

**भूधरजैनशतक**—कविवर भूधरदासजीके यों तो सब ही ग्रन्थ उत्तम हैं, परन्तु इस जैनशतकमें तो उन्होंने कमाल कर दिया है। इसका एक एक कवित्त सवैया अमूल्य और प्रत्येक पुरुषके कंठ करने योग्य है। टीकाके स्थानमें कठिन २ शब्दोंकी टिप्पणी दी है। मूल्य मात्र अढ़ाई आना।

**क्षत्रचूडामणि काव्य**—क्षत्रचूड़ामणि सरीखा बालकोंके पढ़ने योग्य, सुपाठ्य, नानाप्रकारकी नीतिशिक्षाओंसे भरा हुआ, और व्युत्पन्न करनेवाला काव्य संस्कृतमें और दूसरा नहीं है। उसीका हिन्दी अनुवाद अंग्रेजी संस्कृत और हिन्दीके प्रसिद्ध विद्वान् लाला मुंशीलालजी, एम्. ए., गवर्नमेंट पेन्शनर लाहौरसे कराके हमने प्रकाशित किया है। साथमें मूल श्लोक भी लगा दिये

हैं। इस ग्रन्थमें जीवंधरस्वामीका चरित्र बहुत सुन्दरतासे वर्णन किया है भाषा इतनी सरल है कि, हर कोई समझ सकता है। मूल्य बारह आना।

**उपमितिभवप्रपंचाकथा**—महात्मा सिद्धर्षिके अद्वितीय मूल ग्रन्थका शुद्ध हिन्दी अनुवाद छप करके तयार है। अनुवाद बहुत ही अच्छा हुआ है। कठिनसे कठिन विषयोंका सरलतासे समझानेवाला यह अपूर्व ग्रन्थ है। काव्यका काव्य है सिद्धान्तका सिद्धान्त है और संसारका एक कथारूप चित्रका चित्र है। मूल्य बारह आना।

**जैनविवाहपद्धति**—अबकी बार यह पुस्तक इस ढंगसे छपाई गई है कि मामूली पढ़ा लिखा आदमी इसके जरियेसे जैनविधिके अनुसार विवाह करा सकता है। प्रत्येक गृहस्थको यह पुस्तक मंगाकर रखना चाहिये। मूल्य पहलेकी अपेक्षा चौथाई अर्थात् सिर्फ तीन आना रक्खा है।

**बारसअणुवेक्खा**—कुन्दकुन्दाचार्यका बनाया हुआ यह ग्रन्थ अभी तक अप्राप्य था। एक प्राचीन जीर्ण शीर्ण पुस्तक परसे उद्धारकरके और भाषाटीका सहित तयार करके इसको छपाया है। इसमे बारह अनुप्रेक्षाओंका वर्णन है। मूल्य लागत मात्र सवा आना।

**दि० जैनग्रन्थकर्त्ता और उनके ग्रन्थ**—इसमें संस्कृत और भाषाके लगभग ६२० आचार्यों, कवियों, भट्टारकों और पंडितोंके नाम तथा उन्होंने कौन २ ग्रन्थ बनाए है, इसका वर्णन दिया है। बड़े परिश्रमसे यह पुस्तक तयार हुई है। मूल्य तीन आना।

**बुधजनसतसई**—कविवर बुधजनजीके ७०० दोहे प्रत्येक पुरुष स्त्रीके कंठ करने लायक इस पुस्तकमें है। मूल्य तीन आना।

**भाषानित्यपाठसंग्रह**—इसमें नाथूरामप्रेमीकृत भक्तामर और विषापहारस्तोत्र भाषा, हेमराजजीकृत भक्तामर भाषा, भूधरदासजीकृत एकीभाव और भूपाल चौवीसी,और बनारसीदासजीकृत कल्याणमंदिर स्तोत्र इस तरह छह स्तोत्र और आलोचनापाठ, सामायिकपाठ, जोगीरासा, बारहभावना जकड़ी पद आदि हररोजपाठ करनेलायक बहुतसे विषयोंका संग्रह किया है। संस्कृतके नित्यपाठसंग्रह सरीखा रेशमी गुटका बनवाया है मूल्य रेशमीजिल्दका ॥) और सादी जिल्दका ।≈)

**प्राणप्रिय-काव्य**—यह सुन्दर और सरस काव्य तीन वर्ष पहले जैनहितैषीमें प्रकाशित हुआ था। अब जुदा पुस्तकाकार हिंदी अनुवाद सहित छपाया

गया है। प्रत्येक सहृदयको इसे पढ़ना चाहिये । भक्तामरके चौथे चरणोंकी समस्या पूर्ति की गई है और उसमें नेमिनाथ और राजीमतीका सरस चरित्र निबद्ध किया गया है। मूल्य दो आना।

**क्रियामंजरी**—इस पुस्तककी कई वर्षोंसे मांग थी। श्रावकोंके करने योग्य नित्य क्रियाओंकी इसमें हिंदीमें विधि लिखी है। संध्या वंदन, यज्ञोपवीत धारण, आदि सब विधियोंका तथा मंत्रोंका इसमें संग्रह है। मूल्य दो आना।

**सज्जनचित्त वल्लभ**—यह ग्रन्थ कई वर्ष पहले छपा था, किन्तु अब कई वर्षोंसे नहीं मिलनेके कारण फिरसे छपाया गया है। इसमें मूल पद्य, उसके नीचे स्वर्गीय पं० मिहरचन्दजीका पद्यानुवाद, और सरल अर्थ हैं। अन्तमें यती नयनसुखजीका बनाया हुआ पद्यानुवाद भी लगाया गया है। वैराग्यका मनोहर ग्रन्थ है। मूल्य दो आना मात्र।

**पंचेंद्रिय संवाद**—ब्रह्मविलासमें जो पंचेंद्रिय संवाद है, वही ग्राहकोंकी फरमाइससे अलग छपाया गया है। पांचों इन्द्रियोंका परस्परका वार्त्तालाप पढ़ने योग्य है। मूल्य सिर्फ एक आना।

**जैनसिद्धान्तप्रवेशिका**—यह अपूर्व पुस्तक मान्यवर पं० गोपालदासजीने रची है। जैनियोंको न्याय तथा सिद्धान्तोंमें प्रवेश करनेके लिये यह पुस्तक विद्यार्थियोंके लिये बहुत ही उपयोगी होगी। सरलतासे समझमें आनेके लिये सारी पुस्तक प्रश्नोत्तररूपमें लिखी गई है। धर्मविद्याका प्रचार करनेकी गरजसे यह पुस्तक लगभग लागतके दामोंपर बेची जाती है। १९६ पृष्ठकी पुस्तकका दाम ≈) तीन आना।

**सप्तव्यसन चरित्र**—यह २२५ पृष्ठका ग्रन्थ अभी छपकरके तयार हुआ है। इसमें सातों व्यसनोंकी सात कथाएं है और ऐसी सरल हिन्दी भाषामें लिखी हैं कि, साधारण पढ़े लिखे स्त्री पुरुष अच्छी तरहसे समझ सकते हैं। कथाएं खूब विस्तारसे है। पांडव चरित्र, चारुदत्त चरित्र, रामचरित्र, और कृष्ण चरित्र तो एक प्रकारसे चार जुदे २ पुराण हैं। छपाई बहुत ही अच्छी हुई है। मूल्य केवल चौदह आना।

## हमारी छोटी २ पुस्तकें।

**जैनबालबोधक प्रथम भाग**— ... ... ... ।)

**शीलकथा**—भारामलजीकृत ... ... ... ।-)

**दानकथा**—बखतावरमल रतनलालजीकृत ... ... ≈)

**दर्शनकथा**— ... ... ... ... ... ≡)
**निशिभोजनकथा**—दोतरहकी ... ... ... =)
**दियातले अंधेरा**—स्त्रीशिक्षाकी मनोहर कहानी ... ... ‑)॥
**सदाचारीबालक**—एक बालककी दुखभरी कहानी ... ... ‑)॥
**समाधिमरण**—दो तरहका ... ... ... ... ‑)
**रविव्रत कथा**—भाऊ कविकृत ... ... ... ‑)
**अरहंतपासाकेवली**—पांसा डालकर शुभ अशुभ जाननेकी रीति ‑)॥
**भक्तामर**—हेमराजकृत **भाषा** और **मूल** संस्कृत ... ... ‑)
**पंचमंगल**—रूपचन्द्रजीकृत शुद्धपाठ ... ... ... ‑)
**दर्शनपाठ**—दौलत और बुधजनकृत दर्शनसहित ... ... ‑)
**मृत्युमहोत्सव**—सदासुखजीकृत वचनिकासहित ... ... ‑)॥
**शिखरमाहात्म्य भाषा**—वचनिका ... ... ... ‑)
**निर्वाणकांड**—प्राकृत भाषा और महावीरपूजा सहित ... ‑)
**सामायिक पाठ**—तथा **आलोचनापाठ**— ... ... ‑)
**सामायिक पाठ**-अमितगतिकृत मूल भाषाटीका और विधिसहित ‑)
**कल्याणमन्दिर**—तथा **एकीभाव** भाषा ... ... ... )॥।
**आरती संग्रह**—जिसमें ११ आरती है ... ... ... )॥।
**छहढाला**—दौलतरामकृत बड़े अक्षरोंमे ... ... ... )॥।
**छहढाला**—बुधजनकृत बड़े अक्षरोंमे ... ... ... ‑)
**छहढाला**—बावनअक्षरी द्यानतरायजी कृत ... ... ‑)
**इष्टछत्तीसी**—अर्थसहित ... ... ... ... )॥
**मोक्षशास्त्र**—( तत्वार्थसूत्र ) मूल शुद्ध पाठ ... ... ‑)॥
**मुनिवंशदीपिका**—नयनसुखजीकृत प्राचीन आचार्योंका चरित्र )॥
**जकड़ीसंग्रह**—पुराने कवियोंकी १५ जकड़ियां ... ... ‑)॥
**सामाजिक चित्र**—एक शेठजीकी दिलचस्प कहानी ... ‑)
**विनतीसंग्रह**—इसमें छोटी बड़ी २४ बिनतियां हैं ... ... ≡)
**जिनेन्द्रगुणानुवाद पच्चीसी**—कवि चुन्नीलालजीकृत ... ‑)।

---

**नोट**—हमारी छपाई सब पुस्तकें एक ही किस्मकी एक साथ पांच मंगानेसे पांचकी न्योछावरमें छह भेजी जाती हैं।

# दूसरोंकी छपाई हुई पुस्तकें।

**सप्तभंगीतरंगिणी**—जैनधर्मके मूलभूत सप्तभंगीनयका इसमें नव्यन्यायकी रीतिसे विवेचन किया गया है। प्रत्येक भंगको ऐसी विस्तृत रीतिसे और चमत्कारिक युक्तियोंसे सिद्ध किया है कि प्रशंसा करते नही बनता। जैनधर्मका स्याद्वाद क्या है, यह जाननेके लिये यह ग्रंथ अवश्य पढ़ना चाहिये। न्योछावर १) एक रुपया।

**बृहद्द्रव्यसंग्रह**—सरल हिन्दीभाषाटीका तथा संस्कृतटीका सहित। छोटा द्रव्यसंग्रह जो छप चुका है, उसीकी यह संस्कृत और बड़ी भाषाटीका है। मूलगाथाके नीचे उसकी संस्कृतछाया, और फिर श्रीब्रह्मदेवसूरिकृत संस्कृत टीका, तत्पश्चात् पं० जवाहरलालजीकृत भाषाटीका इस क्रमसे यह ग्रन्थ छपा है। मूल्य दो रुपया।

**पंचास्तिकायसमयसार**—मूल गाथा संस्कृतछाया संस्कृतटीका और सरल भाषाटीकासहित। इसमें जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, और आकाश इन पांच अस्तिकायोंका सामान्य तथा विस्तारपूर्वक निश्चयनयसे वर्णन किया गया है, जिसे पढ़कर हृदयके कपाट खुल जाते है। बड़े २ फिलॉसफर इस ग्रन्थको देखकर जैनियोंके तत्त्वनिरूपणपर दांतोमें अंगुली दबाते हैं। आचार्यवर्य श्रीअमृतचन्द्रजीका संस्कृत व्याख्यान ( टीका ) भी देखने ही योग्य है। न्यो. १॥) डेड़ रुपया।

**आत्मख्यातिसमयसार**—प्रसिद्ध अध्यात्मका ग्रन्थ पं० जयचन्द्रजीकृत वचनिकासहित। इसमें शुद्ध निश्चय नयका वर्णन है। न्यो० चार रुपया।

**भगवतीआराधनासार**—यह ग्रन्थ पं० सदासुखदासजीकृत वचनिका सहित ज्योंका त्यों खुले पत्रोंपर छपा है। इसमें अन्तिम सल्लेखनाका अपूर्व शान्तिदायक वर्णन है। न्यो० चार रुपया।

**विश्वलोचनकोश**—श्री श्रीधरसेन कविपंडितका अपूर्व कोश हिन्दी भाषा टीका सहित छपके तयार है। एक जैनविद्वान्का बनाया हुआ सबसे पहला यही कोश छपकर तयार हुआ है। बहुत ही अच्छा और बड़ा कोश है। अमरकोश आदि प्रचलित कोशोंसे यह बहुत ही बडा और विलक्षण है। यह मेदिनीके ढंगका नानार्थ कोश है। कवियों तथा विद्वानोंके बड़े कामका है। सरस्वती-प्रचारक सेठ नाथारंगजी गांधीने केवल ग्रंथप्रचारकी बुद्धिसे इसको प्रकाशित

किया है और मूल्य बहुत ही स्वल्प रक्खा है। प्रत्येक जैनीको इसकी एक २ प्रति खरीद कर रखना चाहिये। मूल्य एक रुपया सात आना।

**धन्यकुमारचरित्र**—श्रीसकलकीर्ति आचार्यके बनाये हुए संस्कृत धन्यकुमारचरित्रका यह हिन्दी अनुवाद पं० उदयलालजी काशलीवालने किया है। कथा बहुत रोचक है। इसमें दानकी महिमा दिखलाई है। भाषा सबकी समझमें आने योग्य है। मूल्य बारह आना।

**भद्रबाहुचरित्र**—इस ग्रन्थमें अन्तिम श्रुतकेवली भद्रबाहुका चरित्र तथा श्वेताम्बर, यापनीय, ढूंढक आदि संघोंकी उत्पत्तिका वर्णन है। मूल ग्रन्थ आचार्य रत्ननन्दिका बनाया हुआ है और भाषाटीका पं० उदयलालजी काशलीवालने बनाई है। मूलश्लोक नीचे बारीक टाइपमें दिये हैं और भाषा मोटे टाइपमें ऊपर दी है। प्रारंभमें श्वेताम्बर और दिगम्बरोंकी प्राचीनता अर्वाचीनताके विषयमें लगभग २० पृष्ठका एक निबन्ध है। मूल्य चौदह आना।

**सर्वार्थसिद्धि भाषावचनिका**—तत्त्वार्थसूत्रकी पूज्यपादस्वामीकृत सर्वार्थसिद्धिटीका बहुत प्राचीन और प्रामाणिक टीका है। यह उसीकी प० जयचन्द्रजी कृत भाषावचनिका है। प्रत्येक सूत्रका खूब विस्तारके साथ अर्थ किया है। बडे टाइपमें खुले पत्रोंपर छपी है। सब पृष्ठ ९०० के लगभग हैं, तो भी मूल्य ४) रु०।

**षटपाहुड़**—श्रीकुन्दकुन्दाचार्यके बनाये हुए दर्शन, सूत्र, चारित्र, बोध, भाव और भावलिंग इन छह पाहुड़ोंकी मूल गाथा और संस्कृतछायासहित भाषाटीका छपके तयार है। मूल्य १) रु०।

**धर्मसंग्रहश्रावकाचार**—अनुमान चार सौ वर्ष पहले मेधावी नामके एक बड़े भारी विद्वान् हो गये हैं। उन्होंने अपने समय तकके विविध आचार्योंके रचे हुए श्रावकाचार ग्रन्थोंका अध्ययन एवं मनन करके और वर्तमान देशकालके अनुसार आचारविषयक अनुभव संपादन करके विस्तारके साथ इस ग्रन्थकी रचना की है। भा० टी० उदयलालजी काशलीवालने की है। मूल्य २) रु.

**धर्मरत्नोद्योत**—आरा निवासी बाबू जगमोहनदासजी कृत यह कविता ग्रन्थ है। इसमें उपासना, प्रमाण, प्रमेय, भेदविज्ञान, उद्यमोपदेश, सुव्रत क्रिया, द्वादशानुप्रेक्षा, समाधिभावना और आराधना इस प्रकार नौ अधिकार हैं।

प्रत्येक अधिकारमें कई कई विषयोंका वर्णन है। ग्रन्थ देखने योग्य है। सुन्दर एन्टिक पेपरपर छपा हुआ है। न्यो० १) मात्र।

**स्याद्वादमञ्जरी**—इस ग्रन्थमें स्याद्वादको बड़ी ही विद्वत्ताके साथ दरशाया है। अभीतक इसकी हिन्दी भाषाटीका कहीं पर नहीं हुई थी। अब भाषाटीका सहित यह ग्रन्थ तयार है। स्याद्वादका रहस्य जाननेवालोंके लिये संग्रह करनेयोग्य ग्रंथ है। न्यो० ४) रु०।

**सोमसेनाचार्यकृत त्रैवर्णिकाचार**—मराठी भाषानुवाद। बहुत दिनोंसे हमारी समाजमें त्रैवर्णिकाचारके विषयमें आन्दोलन हो रहा है। किंतु ग्रन्थकी प्राप्ति न होनेसे लोग इस बातके जाननेके लिये तरसते ही थे, कि ब्राह्मण, क्षत्रिय वैश्योंके आचार विचार क्या है? सूतकविधि, पातकविधि, रजस्वला, प्रायश्चित्त-विवाह आदि संस्कार विधियोंका इस ग्रन्थके बिना हमारी समाजमें प्रायः लोपसा हो गया था। जो संस्कृत जानते हैं, अथवा जिन्हें मराठी आती है, उन्हें फिलहाल यह ग्रन्थ मंगाकर पढ़ना चाहिये। इसमें प्रातःकालसे रात्रितक और जन्मसे मरणपर्यन्त एवं व्यापारादि क्रियाओंका विस्तारपूर्वक वर्णन है। न्यो० ३) रु०।

**अध्यात्मसंग्रह**—इस पक्की कपड़ेकी सुन्दर जिल्द बंधी हुई ३२२ पृष्ठकी पुस्तकमें नीचे लिखी २८ पुस्तकोंका संग्रह है—

१ विद्याकी लावनी, २ निर्वाणकांड भाषा, ३ धर्मपच्चीसी, ४-५-६ बारह भावना तीन तरहकी ७ वैराग्यभावना, ८ आलोचनापाठ, ९ बारहमासा वज्रदन्त, १० नवकारमहिमा, ११ शिक्षाजकड़ी, १२ परमार्थ जकड़ी, १३ समाधिमरण द्यानतकृत, १५ अध्यात्मपंचासिका, १५ हुक्कानिषेध, १६ छहढाला बुधजन, १७ निशिभोजन कथा, १८ चौबीसदंडक, १९ दशलक्षण धर्म, २० बारहखड़ी सूरत, २१ छहढाला दौलत, २२ तत्त्वार्थसूत्र मूल, २३ भक्तामर भाषा, २४ परमार्थ जकड़ी दौलत, २५ बाईसपरीषह, २६ पंचमंगल, २७ भूधरशतक और २८ कर्त्ताखंडनका फोट। न्यो० बारह आना।

**तेरहद्वीपपूजाविधान**—लालकविका बनाया हुआ, मूल्य २॥) रु०।

**पांडवपुराण**—यह कविवर बुलाकीलालजीका नाना प्रकारके सुन्दर छन्दोंमें बनाया हुआ ग्रंथ है। इसमें वीररसकी कविता बहुत अच्छी है। मूल्य २॥।) पोने तीन रुपया।

**इन्द्रियपराजयशतक**—मूल प्राकृत गाथायें और उसके नीचे भाषा कविता है। बड़ा ही उपदेश पूर्ण और वैराग्यमय ग्रन्थ है। इंद्रियोंपर विजय प्राप्त करनेके लिये प्रत्येक जीवको पढ़ना चाहिये। हिन्दी कविता कंठ करने योग्य है। मूल दो आना।

**अनुभवप्रकाश**—यह पंडित दीपचन्दशाहजीका बनाया हुआ है। यह वचनिकामय है। इसमें शुद्धात्मानुभवका विवेचन है। इसके स्वाध्यायसे आत्माको बड़ी ही शान्ति मिलती है। एक दक्षिणी धर्मात्माने प्रकाशित कराया है। मूल्य प्राय: लागतके लगभगका अर्थात् छह आना है।

## दूसरोंकी फुटकर पुस्तकें।

| | |
|---|---|
| **संशयतिमिरप्रदीप**—पं० उदयलालजी कृत ( दूसरी बारका ) | ।॥) |
| **वाग्भट्टालंकार**—संस्कृत और हिन्दी भाषाटीका अलंकारग्रन्थ | १।) |
| **परमात्मप्रकाश**—भाषाटीकासहित अध्यात्मग्रन्थ ... | ।=) |
| **पुरुषार्थसिद्ध्युपाय**—संक्षिप्त अर्थसहित ... | ।) |
| **नित्यपूजा अर्थसहित**—( देवगुरुशास्त्र पूजाका अर्थ ) ... | ≡) |
| **सुखानंद मनोरमा नाटक**—थिएटरोंमें खेलने योग्य ... | ।॥) |
| **अंजनासुंदरी नाटक**—बाबू कन्हैयालाल श्रीमालकृत ... | ॥) |
| **सोमासती नाटक**—बाबू जैनन्द्रकिशोरजी कृत ... | -)॥ |
| **श्रावकवनिताबोधिनी**—तीसरी बारकी छपी हुई लागतका दाम | ।) |
| **बालबोध व्याकरण**—संस्कृत सीखनेका हिन्दीमें व्याकरण पूर्वार्ध | ।=) |
| ,, ,, उत्तरार्ध ... | ।=) |
| **कातंत्रपंचसंधि**—भाषाटीकासहित ,, ... | =) |
| **अमरकोश मूल**— ... | ।=) |
| ,, और भाषाटीकासहित ... | १॥) |
| **हिंदीकी पहली पुस्तक**—पन्नालालबाकलीवालकृत ... | =)॥ |
| **हिंदीकी दुसरी** ,, ,, ... | ।) |
| **हिंदीकी तीसरी** ,, ,, ... | ।=) |
| **हिन्दीकी**—तीसरी पुस्तक नाथूरामप्रेमीकृत ... | ।=) |
| **नारीधर्मप्रकाश**— ,, ... | ≡) |
| **जैननित्यपाठसंग्रह**—सोलह पाठोंका रेशमी मनोहर गुटका ... | ।=) |

| | | |
|---|---|---|
| **जैनवनितारागिनी**—बुंदेलखंडकी स्त्रियोंके लिये | ... | =) |
| **ज्योतीप्रसाद भजनमाला**—नये भजन | ... | =) |
| **शील और भावना**—मुंशीलालजी, एम्. ए. कृत | ... | -)॥ |
| **चार चौवीसीपाठ**— | ... | ५) |
| **वसुनन्दिश्रावकाचार**—भाषाटीका सहित | ... | ॥) |
| **स्त्रीशिक्षा प्रथम भाग**—पन्नालालजी कृत | ... | =) |
| **स्त्रीशिक्षा दूसरा भाग**— ,, | ... | ≡) |
| **छात्रोंके लिये उपदेश**—मुंशीलालजी, एम्. ए. कृत | ... | ।)॥ |
| **यशोधर चरित्र**—प्राकृत और भा० टीका | ... | २) |
| **बालबोध जैनधर्म**—प्रथम भाग | ... | )॥ |
| **बालबोध जैनधर्म**—दूसरा भाग | ... | -) |
| **बालबोध जैनधर्म**—तीसरा भाग | ... | =) |
| **बालबोध जैनधर्म**— | | |
| **जैननियम पोथी**— | ... | )॥ |
| **सृष्टिकर्तृत्व मीमांसा**—पं० गोपालदासजीका सृष्टिकर्त्ता खण्डन विषयक लेख | ... | -) |
| **खंडेलवाल इतिहास**—राजमलजी बड़जात्याकृत | ... | =)॥ |
| **पंचस्तोत्र भाषा**— | ... | =) |
| **पंचस्तोत्र संस्कृत**— | ... | =) |
| **मानिकविलास**—माणिकचन्दजीके १२५ पद | ... | ।) |
| **द्रव्यसंग्रह**—बाबू सूरजभानकृत टीका | ... | ॥) |
| **पंचकल्याण विधान**— | ... | ।-) |
| **सम्मेदशिखर पूजा**— | ... | ।) |
| **दीपमालिका विधान**— | ... | -) |
| **धर्मामृतरसायन**— | ... | -) |

## संस्कृत ग्रन्थोंका ब्योरा ।

**सुभाषितरत्नसंदोह**—यह ग्रंथ धर्मपरीक्षाके कर्ता अमितगत्याचार्यकृत मूलसंस्कृत है । इसमें सांसारिकविषयनिराकरण, कोपनिराकरण, मायाहंकार-

निराकरण, लोभनिराकरण, इन्द्रियनिग्रहोपदेश, स्त्रीगुणदोषविचार, सदसत्स्वरूप-निरूपण, ज्ञाननिरूपण, चरित्रनिरूपण, जातिनिरूपण, जरानिरूपण, मृत्युनिरूपण, सामान्यनित्यतानिरूपण, दैवनिरूपण, जठरनिरूपण, जीवसंबोधननिरूपण, दुर्जननिरूपण, सज्जननिरूपण, दाननिरूपण, मद्यनिषेधनिरूपण, मांसनिषेधनिरूपण, मधुनिषेधनिरूपण, कामनिषेधनिरूपण, वेश्यासंगनिषेधनिरूपण, द्यूतनिषेधनिरूपण, आप्तविवेचन, गुरुस्वरूपनिरूपण, धर्मनिरूपण, शोकनिरूपण, शौचनिरूपण, श्रावकधर्मनिरूपण, द्वादशविधतपश्चरणनिरूपण, ग्रंथकर्तृप्रशस्ति, इस प्रकार ३३ विषय हैं। जिनमेंसे श्रावकधर्मनिरूपण प्रायः १२५ श्लोकोंमें और द्वादशतप ३५ श्लोकोंमें है। शेष विषय बीस २ श्लोकसे कोई कम नहीं है। प्रत्येक विषयका निरूपण ऐसा विस्तृत किया है कि प्रत्येक श्लोक कंठाग्र रखनेको जी चाहता है। उपदेशकोंके बड़े ही कामका है। मूल्य ॥।) आने।

**जीवन्धरचम्पूकाव्य**—क्षत्रचूड़ामणिमें जो कथा है, वही कथा इसमें भी है। परन्तु वह नीतिरूपमें है और यह शृंगाररूपमें है। इसके कर्त्ता महाकवि श्रीहरिश्चन्द्रजी है। मूल्य १)

**नेमिनिर्वाणकाव्य**—यह काव्य महाकवि वाग्भट्टकृत है। इसमें नेमिनाथ राजुलका चरित्र है। इसकी काव्यशैली बहुत अच्छी है। मूल्य ॥≈)

**चन्द्रप्रभचरित**—इसमें चन्द्रप्रभतीर्थंकरका पवित्र चरित्र है। महाकवि वीरनन्दि विरचित देखने योग्य महाकाव्य है। इसकी रचना रघुवंशके ढंगकी है। मूल्य ॥।) मात्र।

**धर्मशर्माभ्युदय महाकाव्य**—महाकवि श्रीहरिचन्द्रजी विरचित। प्रत्येक साहित्यप्रेमीके देखने योग्य काव्य है। काव्यमालाके संपादकने लिखा है, कि यह काव्य माघादि महाकवियोंके काव्योंसे किसी बातमें काम नहीं है। मूल्य १)

**द्विसंधान महाकाव्य सटीक**—यह काव्य महाकवि धनंजयश्रेष्ठिविरचित है। इसके प्रत्येक श्लोकसे दो दो कथाओंका अर्थ निकलता है। अर्थात् एक अर्थमें रामचंद्रजीकी कथा और दूसरे अर्थमें पांडवोंकी कथा। यह महाकाव्य संस्कृतटीकासहित छपा है। मूल्य १॥) रुपया।

**यशस्तिलकचम्पूकाव्य**—यह नीतिवाक्यामृतके कर्त्ता श्रीसोमदेवसूरि विरचित महाकाव्य है। इसमें यशोधर महाराजका पवित्र चरित्र है। इसका

गद्यभाग कांदबरीके गद्यको टक्कर लगानेवाला है। आचार्यवर्य श्रुतसागरकृत-विस्तृत टीकासहित निर्णयसागरकी जगत्प्रसिद्ध काव्यमालामें छपा है। परंतु संस्कृतटीका उत्तरखंडके सरल भागकी नहीं है। उत्तरखंडमें जैनधर्मका व्याख्यान भी बहुत उत्तम रीतिसे वर्णन किया गया है। मूल्य प्रथम खंडका ३॥।) उत्तरखंडका २॥।)

**काव्यमाला सप्तमगुच्छक**—इसमें भक्तामर, कल्याणमंदिर, सिंदूरप्रकरण आदि २३ स्तोत्र एकसे एक बढ़ियां हैं। मूल्य १) रु०

**काव्यमाला तेरहवां गुच्छक**—इसमें वादिचन्द्रसूरिकृत पवनदूत काव्य ( जैन ) बहुत ही उत्तम है, जिसमें दो प्रेमियोंके विरहका वर्णन है। इसके सिवाय धनदराज कवि ( जैन ) के शृंगार, नीति और वैराग्यशतक तथा अन्य वैष्णव कवियोंके बिल्हणकाव्य आदि कई काव्य है। मूल्य १ )

**वाग्भटालंकार सटीक**--महाकवि वाग्भटकृत अलंकारका ग्रंथ है। इसकी सस्कृतटीका भी अच्छी है। मूल्य ॥) आना।

**काव्यानुशासनसटीक**--यह भी वाग्भटकृत अलंकारका ग्रंथ है। इसमें सब लक्षण गद्यमय सूत्रोंमें दिये है। इसकी टीका भी सविस्तर है। मूल्य ।≥)

**अलंकारचिन्तामणि**--अजितसेन नामके आचार्यका बनाया हुआ अलंकारका ग्रन्थ है। इस ग्रन्थमें जो अलंकारके उदाहरण दिये हैं, वे अनेक प्राचीन जैनकाव्योंसे उद्‌धृत करके दिये गये हैं; जिनका कि कभी नाम भी सुननेमें नहीं आया था। न्यो० बारह आना।

**सनातनजैनग्रन्थमाला प्रथमगुच्छक**—इस एक ही गुटकेमें रत्नकरंडश्रावकाचार, पुरुषार्थसिद्धयुपाय, आत्मानुशासन, समाधिशतक, नयविवरण, युक्त्यनुशासन, तत्त्वार्थसूत्र, तत्त्वार्थसार, अध्यात्मतरंगिणी ( समयसारकलशे ), बृहत्स्वयंभूस्तोत्र, आप्तपरीक्षा, परीक्षामुख, आलापपद्धति ये १३ ग्रन्थ छपाये है। यह गुटका पाठ करनेवालोंके सुभीतेके लिये बड़ा उपयोगी है। न्यो० १) रु.

**पार्श्वाभ्युदयकाव्य सटीक**—आदिपुराणके कर्ता भगवज्जिनसेनने इस अपूर्व ग्रन्थकी रचना की है। इसमें कालिदासकविका बनाया हुआ मेघदूत-काव्य सत्रका सब वेष्टित है। अर्थात् मेघदूतके श्लोकोंके प्रत्येक पादकी समस्या-पूर्ति करके यह ग्रन्थ बनाया है। इसतरह यह मेघदूतसे लगभग चौगुना हो

गया है। बड़ी भारी खूबी यह है कि, इसमें श्रीपार्श्वनाथ और कमठका चरित्र वर्णन किया है। रसिकताकी इसमें हद्द हो गई है। श्रीयोगिराट् पंडिताचार्यकी बनाई हुई सुगम संस्कृत टीका भी इस ग्रन्थके साथमें है। मूल्य केवल लागतके करीब अर्थात् ॥।) बारह आना है।

**आप्तपरीक्षा**—मूल पाठमात्र ... ... ... ... ≠)

**आप्तमीमांसा**—„ „ ... ... ... ... ≠)

**परीक्षामुख** प्रमेयरत्नमाला टीकासहित—मूल ग्रन्थ श्रीमाणिक्यनन्दिकृत और टीका श्रीअनन्तवीर्यआचार्यकृत। मूल्य ॥)

**पंचाध्यायी**—यह जैनसिद्धान्तोंका वडा ही अपूर्व और सुन्दर ग्रन्थ है. इसमें द्रव्य और गुणका स्वरूप ऐसा उत्तम और विलक्षण कहा है जो अन्य ग्रन्थोंमें नहीं देखा जाना। मूल्य ॥)

**जीवंधरचरित्र**—भगवद्गुणभद्राचार्यरचित। यह ग्रन्थ उत्तरपुराणमेंसे जुदा निकालकर छपवाया गया है. मूल्य १) एक रुपया।

**तत्वार्थसूत्र**—मूलपाठ ... ... ... ... ≠)॥

**जिनसहस्रनाम**—जिनसेन और आशाधरकृत ... ... =)

**गोम्मटसार**—( जीवकांड )—उत्थानिका मूलगाथा और संस्कृत छाया-सहित। मूल्य ।=)

# मराठी पुस्तकें।

**१. आत्मानुशासन**—यह ग्रन्थ हिन्दी भाषापरसे मराठीमें अनुवाद किया गया है और बहुत उत्तमतासे सोलापुरमें छपा है। मूल्य २)

**२. जैनकथासुमनावली भाग १ ला**—शेठ हीराचन्द अमीचन्द सोलापुरनिवासीकृत। इसमें सम्यग्दर्शनके अंगोंका ८, पांच अणुव्रतोंकी १३, दानके माहात्म्यकी ४ और पूजा माहात्म्यकी १ इस तरह सब मिलकर २६ सुन्दर सुन्दर कथायें है। नवीन ढंगसे लिखी गई हैं। मूल्य ॥।) बारह आना।

**तत्वार्थसूत्राचा मराठी अर्थ**—शेठ जीवराज गौतमने इसे हमारी हिन्दी टीकाके आधारसे मराठीमें लिखा है। मूल्य ॥।)

**जैनव्रतकथासंग्रह**—प्रसिद्ध विद्वान् शेठ हीराचन्द नेमीचन्दजीकी लिखी हुई इसमें २४ कथायें है। मूल्य चार आना।

**पंचास्तिकायसमयसार**—इसमें पहले मूल कुन्दाकुन्दाचार्यकी प्राकृत गाथा फिर उसकी छाया और नीचे संस्कृत बडी टीकाके आधारसे मराठी अर्थ लिखा है। मूल्य १।)

**आप्तमीमांसा** ( देवागमस्तोत्र )—यह न्यायका ग्रन्थ वसुनन्दिआचार्यकृत संस्कृतवृत्ति और मराठीअर्थसहित पं० कलापा भरमापा निटवेने पं० जयचन्दजी छावडाकृत भाषावचनिकाके आधारसे तयार किया है। बहुत ही उत्कृष्ट ग्रन्थ है। मूल्य १॥) डेढ रुपया।

**वसुनन्दिश्रावकाचार**—मूल, प्राकृतगाथा, संस्कृतछाया और मराठीटीकासहित। मूल्य ॥≈)

**षोड़शकारणभावना**—पं० सदासुखजीकृत रत्नकरंडश्रावकाचारके आधारसे शेठ हीराचन्द नेमिचन्दजीने मराठी भाषामें बनाई है। इसमें भावनाओंका स्वरूप खूब विस्तारसे लिखा है। मूल्य चार आना।

**रत्नकरंडश्रावकाचार**—शेठ हीराचन्द नेमिचन्दजीकृत मराठी और हिन्दी टीकासहित छोटेसाइजमें छपा है। मूल्य चार आना।

**रत्नकरंडश्रावकाचार**—पं० कलापा भरमापा निटवेने अन्वय अर्थ और मराठी कविता सहित छपाया है। मराठी कविता बहुत ही अच्छी है। मूल्य ।)चार आना।

**दशलाक्षणिक धर्म**—पं० सदासुखजीकृत रत्नकरंडके आधारसे श्रीमती कंकूबाईने मराठीमें अनुवाद करके छपाया है। इसमें उत्तमक्षमादि धर्मोंका वर्णन बहुत विस्तारसे किया है। मूल्य ≈)

**श्रावकप्रतिक्रमण**—मूल प्राकृत और मराठी अर्थ सहित। इसकी मराठी टीका शेठ हीराचन्दजीने की है। मूल्य ।) चार आना।

**तीर्थंकरचरित्रें**—अजितनाथतीर्थंकरसे लेकर मल्लिनाथतीर्थंकरतकका चरित्र इस पहले भागमें छपा है। बीचमें अनेक चक्रवर्ती और नारायण प्रतिनारायणोंके चरित्र भी इसमें आये हैं। पुस्तक इतनी अच्छी बनी है कि, बडोदा सरकारने इसके लेखक श्रीतात्यानेमिनाथ पांगलको १५० ) रुपया इनाम दिया था। मूल्य ॥।)

**जीवंधरचरित्र**—यह क्षत्रचूडामणिका मराठी अनुवाद पं० कलापा भरमापाने करके छपवाया है। मूल्य ॥।)

**जैनधर्मांची हिन्दुस्थानी आणि मराठी सुरस पदें**--इसमें कवि हीराचन्द अमोलक फलटणकरके बनाये हुए हिंदीके १४ और मराठीके ६४ पद छपे हैं। मूल्य ॥) आठ आना।

## मराठी छोटी २ पुस्तकें।

**भजन सद्बोधमालिका**--रावजी नाना कोलेकर रचित ... ।)
**जैनधर्मनियम**— ... ... ... ... -)॥
**श्रावणप्रतिक्रमण** लहान— ... ... ... ... -)
**गजकुमारचरित्र**—दत्तात्रय भीमाजी रणदिवे कृत मराठी कविता -)
**कुन्दकुन्दाचार्यचरित्र**—( ऐतिहासिक ).. ... ... ≡)

## सर्व साधारणोपयोगी पुस्तकें।

### उपन्यास।

**राजर्षि**—बंगभाषाके लेखकशिरोमणि रवीन्द्रनाथ ठाकुरके राजर्षि उपन्यासका यह हिन्दी अनुवाद है। इसके पढनेसे हृदयकी आंखें खुल जाती हैं, बुरी वासनाएं दूर हो जाती है, हिंसा द्वेषकी बातोंसे घृणा होने लगती है, ऊंचे २ ख्यालोंसे दिमाग भर जाता है, और अपना कर्तव्य क्या है, यह सूझ पड़ता है। पुरुष और स्त्री दोनो इसे पढ सकते हैं। मूल्य २६५ पृष्ठकी पुस्तकका चौदह आना।

**मुकुट**—यह भी रवीन्द्रबाबूके बंगला उपन्यासका अनुवाद है। भाई भाईमें परस्पर वैमनस्य होनेसे उसका परिणाम क्या होता है, यही इस छोटेसे उपन्यासमें दिखलाया गया है। मूल्य चार आना।

**दो अंगूठियां**—बंगलाके प्रसिद्ध उपन्यासलेखक बंकिमबाबूके युगलांगुरीयका अनुवाद। बडी ही मनोहर पुस्तक है। मूल्य तीन आना।

**धोखेकी टट्टी**—इस उपन्यासमे एक अनाथ लड़केकी नेकनियती, नेकचलनी और एक धनवान्‌के लड़केकी बदचलनी और बदनियतीका फोटो खींचा गया है। जरा मंगाकर तो देखिये कैसी धोखेकी टट्टी है। मूल्य छह आना।

**नूतनचरित्र**—प्रयागके जैनी वकील बाबू रतनचन्दजी बी. ए. का बनाया हुआ यह उपन्यास बिलकुल ही नूतन है। एकबार पढना शुरू करके फिर छोडनेको जी नहीं चाहता है। मूल्य एक रुपया।

**बालआरब्योपन्यास**—सहस्ररजनीचरित्र ( अरेबियन् नाइट्स् ) की दिलचस्प कहानियोंका संग्रह। अंग्रेजीके प्रसिद्ध लेखक बाबू रामानन्द चटर्जी एम्. ए. ने अलिफलैलाकी उन कहानियोंको छोड़कर इस पुस्तकको लिखी है, जो चरित्रको बिगाड़नेवाली हैं। उसीका यह हिन्दी अनुवाद है। इससे मनोरंजनके सिवाय अच्छी २ शिक्षायें मिलती है, बालक स्त्री पुरुष सबके कामकी है। चारों भागका मूल्य २ ) प्रत्येक भागका मूल्य आठ आना।

**सीतावनवास**—स्वर्गीय ईश्वरचन्द्र विद्यासागरकी बंगला पुस्तकपरसे अनुवादित। बंगलामें यह पचासों बार छप चुकी है और बिकचुकी है। करुणारससे भरी हुई पुस्तक है। पढ़ते २ आखोंसे आंसुओंकी धारा बहने लगती है। मूल्य आठ आना।

**आदर्शदम्पती**—यह सुन्दर उपन्यास व्यंकटेश्वर समाचारके पूर्व सम्पादक पं० लज्जारामजीका बनाया हुआ है। इसमें एक ऐसी पतिव्रता स्त्री और एक ऐसे सदाचारी पुरुषकी आदर्श कहानी लिखी है, जिससे और अच्छी स्त्री तथा अच्छा पुरुष हो नहीं सकता। यद्यपि यह पुस्तक जैनधर्मसे कुछ सम्बन्ध नहीं रखती है, तो भी सबके पढ़ने योग्य है। मूल्य सिर्फ ॥≈) है।

**दुःखिनी बाला**—इस छोटेसे रूपकमें बालविवाहका अशुभ परिणाम बड़ी युक्तिसे दिखलाया है। मूल्य डेढ़ आना।

**निःसहाय हिन्दू**—हिन्दीके प्रसिद्ध लेखक बाबू राधाकृष्णदासका लिखा हुआ यह वियोगान्त उपन्यास है। मूल्य चार आना।

**जीवनप्रभात**—स्व० रमेशचन्द्रदत्त सी. आई. ई. के लिखे हुए उपन्यासका हिन्दी अनुवाद। इसमें महाराष्ट्र वीर शिवाजीका वर्णन पढ़कर भारतके जीवनका प्रभात याद आजाता है। मूल्य एक रुपया।

**बालभोजप्रबंध**—संस्कृत भोजप्रबंधके आधारसे यह पुस्तक सरल भाषामें लिखी गई है। राजा भोजकी दानशीलता और विद्यारुचि कैसी थी यह जाननेके लिये इसे जरूर पढ़ना चाहिये। मूल्य आठ आना।

## कविताकी पुस्तकें।

**कुमारसंभवसार**—हिन्दीके प्रसिद्ध लेखक पं० महावीरप्रसादजी द्विवेदीने कालिदासके कुमारसंभवके पांच सर्गोंका बड़ा ही सुन्दर पद्यानुवाद किया है। पढ़ने योग्य है। मूल्य तीन आना।

**कविता कुसुममाला**—इसमें विविध विषयोंकी अनेक कवियोंकी रची हुई अत्यन्त मनोहारिणी और रसीली कविताओंका संग्रह है। म० प्र० की टेक्सबुक कमेटीने इसे लायब्रेरियोंके लिये तथा इनाम देनेके लिये पसन्द किया है। मूल्य दश आना।

**कविताकलाप**—प० महावीरप्रसादजी द्विवेदी द्वारा सम्पादित। इसमें हिन्दीके नामी २ कवियोंकी ४६ कविताओंका संग्रह है और इतने ही चित्र है। अधिकांश चित्र प्रसिद्ध चित्रकार राजा रविवर्मांके बनाये हुए है। पुस्तक देखते ही आप मोहित हो जावेंगे। मूल्य ढाई रुपया।

**हम्मीर हठ**—चन्द्रशेखर नामके एक पुराने कविका बनाया हुआ यह कविताका ग्रन्थ है। इस वीरकाव्यमें इतिहासप्रसिद्ध हाड़ा वीर हम्मीर और दिल्लीके बादशाह अलाउद्दीनके युद्धका वर्णन है। बड़ा ही ओजवर्द्धक और चित्ताकर्षक काव्य है। मूल्य आठ आना।

## इतिहासकी पुस्तकें।

**जापानदर्पण**—जिस महाबली जापानने भयंकर शत्रु रूसको पछाड़कर सारे संसारमें अपनी विजयदुंदुभि बजाई है, उसी वीरशिरोमणि देशके भूगोल, आचरण, शिक्षा, उत्सव, धर्म, व्यापार, राजा, प्रजा, सेना और इतिहास आदि बातोंका इस पुस्तकमें विस्तारके साथ वर्णन किया है। ३५० पृष्ठकी पुस्तकका दाम बारह आना।

**जर्मनीका इतिहास**—प० श्यामबिहारी मिश्र एम्. ए. और पं० शुकदेवबिहारी मिश्र बी ए. लिखित। इसके पढ़नेसे मालूम होगा कि जर्मनीकी उन्नति किन २ कारणोंसे हुई है। मूल्य छह आना।

**इंग्लेंडका इतिहास**—भारतवासियोंको अपने राजाके देशका यह इतिहास अवश्य बांचना चाहिये। मूल्य दश आना।

**फ्रांसका इतिहास**—यह भी उक्त विद्वानोंका लिखा हुआ है। मूल्य सात आना।

**रूसका इतिहास**—रूसका नकशा भी इसमें है। मूल्य छह आना।

**हिन्दी भाषाकी उत्पत्ति**—भारतमें पहिले कौन २ भाषाएं थीं, उनसे किस प्रकार और कब हिन्दीकी उत्पत्ति हुई है, इसका इतिहास बड़ी खोजके साथ सरस्वतीके सम्पादकने लिखा है। मूल्य चार आना।

**गारफिल्ड**—अमेरिकाके एक प्रसिद्ध प्रेसिडेंटका जीवन चरित। गारफिल्डने एक साधारण किसानके घर जन्म लेकर अपने उत्साह साहस और संकल्पके कारण अमेरिकाके प्रेसिडेंटका पद पाया था। नवयुवकोंके लिये यह ग्रंथ एक अच्छे शिक्षकका काम देगा। मूल्य आठ आना।

**नेपालका इतिहास**—स्वतंत्र हिन्दूराज्य नेपालका परिचय इस पुस्तकमें बहुत तरहसे दिया है। मूल्य आठ आना।

**महाराणा प्रतापसिंह**—यह एक वीररसका नाटक है। जिसने अपनी वीरता और धीरतासे भारतका मुख उज्ज्वल किया था, इस पुस्तकमें उसी राजपूतवीर प्रतापसिंह राणाका और अकबरबादशाहका वृत्तान्त बड़ी युक्ति और कौशलके साथ लिखा है। मूल्य बारह आना।

**सम्राट पंचमजार्जका जीवनचरित्र**—इस ग्रन्थको बनारसकी ना० प्रचारिणी सभाने हाल ही छपाकर प्रकाशित किया है। प्रत्येक भारतवासीका धर्म है कि, वह अपने सार्वभौम महाराजका चरित्र वांचे, इस ग्रन्थसे सैकड़ों शिक्षायें मिल सकती है। पढ़नेवालोंको इसके पाठसे यह मालूम होगा कि, हमारे देशके राजाओंके लड़के आलसी आरामतलब और नालायक क्यों हो जाते हैं, और इंग्लैंडमें ऐसा नहीं होनेका कारण क्या है। मूल्य आठ आना।

## विविधविषयोंकी उत्तमोत्तम पुस्तकें।

**आर्यमतलीला**—जैनगजटके भूत पूर्व सम्पादक बाबू जुगलकिशोरजीकी लिखी हुई यह पुस्तक बहुत ही अच्छी बनी है। इसमें आर्यसमाजमें और उसके महामान्य ग्रन्थ वेदोंमें क्या २ लीलायें है, सो दिखलाई हैं। जहां आर्यसमाजका जोर है, वहांके जैनियोंको यह पुस्तक जरूर मगाना चाहिये। समाजियोंके पोच मतकी इसमें खूब खबर ली गई है। मूल्य ।≈)

**जैनसम्प्रदायशिक्षा**—इसे श्रीपालचन्द्रजी नामके एक अनुभवी यतिने बनाई है। यों तो इसमें ज्योतिष, सामुद्रिक, संस्कार, नीति, आचार विचार आदि सब ही विषय हैं. परन्तु मुख्यतः इसका वैद्यक प्रकरण बहुत बड़ा और अच्छा है। प्रत्येक गृहस्थके घरमें यह पुस्तक रहना चाहिये। जिल्द बहुत बढ़िया कपड़ेकी बंधी है। मूल्य ३॥) रु०

**हितोपदेश भाषाटीकासहित**—यद्यपि इसमें कछुवा कबूतर व सियाल वगैरह जानवरोंकी कल्पितकथायें है परन्तु इसमें नीतिका उपदेश ऐसा दिय

है कि उसका जानना हरेक मनुष्यके लिये भी परमोपयोगी है। इसकी संस्कृत भाषा बड़ी सरल है, इसके पढ़नेसे विद्यार्थियोंको संस्कृत पढ़नेका शौक हो जाता है। प्रत्येक प्राणीके लिये बड़ा ही लाभदायक ग्रन्थ है। मूल्य मूल ग्रन्थका ॥) और भाषाटीका साहितका ।॥=)

**ऋद्धि**—कौन नहीं चाहता कि, मैं ऋद्धिवान् अर्थात् धनी होऊं। परंतु धनवान् होनेके उपाय जाने विना लोग सफल मनोरथ न होकर भाग्यको दोष देते हैं। लोग भाग्यके भरोसे रहकर दरिद्रताका दुख झेलते हुए ऋद्धि प्राप्तिके लिये कुछ उद्योग नहीं करते, उनके लिये यह पुस्तक कल्पवृक्ष या चिन्तामणि है। एक बड़े नामी विद्वान्‌की लिखी हुई यह पुस्तक है। इसमें उदाहरणके लिये उन अनेक उद्योगशील निष्ठावान् कर्मवीरोंका संक्षिप्त चरित्र भी दिया है, जिल्द-संहित पुस्तकका दाम सवा रुपया।

**चरित्रगठन**—कैसा ही कोई बुरे आचरणोंवाला क्यों न हो, जो इसे एक-बार पढ़ेगा उसी घडीसे अपने आचरण सुधारनेके लिये तयार हो जायगा। इतना ही नहीं, उसे अपने बुरे आचरणोंपर घृणा हो जायगी और फिर वह कभी उनका नाम भी न लेगा। लोग अपनी सन्तानको शिक्षित और सच्चरित्र बनानेके लिये हजारों रुपया खर्च कर डालते है तो भी सफल मनोरथ नहीं होते हैं। ऐसे लोगोंको अपनी सन्तानको यह पुस्तक देकर परीक्षा करनी चाहिये। जो नवयुवक विद्यार्थी अपना चरित्र उत्तम बनाना चाहते हैं, उन्हें यह पुस्तक अवश्य पढ़ना चाहिये। जिस कर्तव्यसे मनुष्य अपने समाजमें आदर्श बन सकता है, उसका इस पुस्तकमें विशेषरूपसे वर्णन किया गया है। हिन्दीमें यह पुस्तक एक रत्न है। २३२ पृष्ठकी पुस्तकका मूल्य बारह आना।

**शिक्षा**—यूरोपके सुप्रसिद्ध विद्वान् हर्बर्ट स्पेन्सरकी बनाई हुई अंग्रेजी पुस्तकका यह सरस्वतीसम्पादकका किया हुआ बहुत बढ़िया अनुवाद है। जो अपनी सन्ततिको अच्छी बनाना चाहते हैं और यह जानना चाहते हैं कि, शिक्षाका स्वरूप क्या है, वे इस विद्वान्‌की लिखी हुई मीमांसाको पढ़ें। मूल्य ढाई रुपया।

**सन्ततिरत्न**—इस पुस्तकमें पुरुष स्त्रीके प्रश्नोत्तररूपमें यह बतलाया है कि, स्त्रीको जब गर्भ धारण हो, तबसे लेकर अपने चरित्रादि कैसे रखना चाहिये, कैसे विचार रखना चाहिये, और बालक उत्पन्न हो जावें, तब उसके

साथ कैसा वर्त्ताव करना चाहिये, उसके ज्ञानको कैसे बढ़ाना चाहिये, उसका चरित्र कैसे सुधारना चाहिये। जो लोग बालबच्चोंवाले हैं अथवा जो शीघ्र ही माबाप होनेवाले हैं, उन्हें यह पुस्तक मंगाकर अवश्य पढ़ना चाहिए। प्रसिद्ध २ अंग्रेजी ग्रन्थोंका मनन करके यह उत्तम पुस्तक लिखी गई है। इसके अनुसार चलनेसे प्रत्येक गृहस्थका घर थोड़े ही दिनोंमे स्वर्ग बन सकता है। मूल्य साढे छह आना।

**सम्पत्तिशास्त्र**—जर्मन अमेरिका इंग्लेंड आदि देश दिनपर दिन धनी क्यों होते जाते हैं और हिन्दुस्थान दरिद्र क्यों होता जाता है। इसका कारण इस सम्पत्तिशास्त्रके ज्ञानका अभाव ही है। इसीके न जाननेसे भारत भूखों मर रहा है। अतएव इस शास्त्रको पढ़कर हमें अपनी दशा सुधारना चाहिये। मूल्य ढाई रुपया।

**परिचर्याप्रणाली**--रोगीकी सेवा सुश्रूषा चर्या आदि किस तरह करना चाहिये इसका ज्ञान हमारे कुटुम्बोंमें नही होनेसे सैकड़ों रोगी वेमौत मर जाते हैं। इस पुस्तकके पढ़नेसे यह बात न होगी। इसमें रोगीकी परिचर्याकी सब विधि लिखी है। प्रत्येक घरमे यह पुस्तक होनी चाहिये। इसका ज्ञान बहू बेटियोंको सबको करा देना चाहिये। मूल्य चार आना।

**मनोविज्ञान**—मन:शास्त्रके गूढ तत्त्वोंका इसमें बड़ी सरलतासे वर्णन किया है। यूरोपके नामी २ दार्शनिकोंके ग्रन्थोंके आधारसे यह पुस्तक लिखी गई है। जैनियोंको यह पुस्तक मंगाकर देखना चाहिये कि, हमारे यहां मनका स्वरूप कैसा माना है और दूसरे लोग कैसा मानते है। विद्वानोंके ही कामका यह ग्रन्थ है। मूल्य आठ आना।

**इन्साफसंग्रह**--इसमें प्राचीनराजाओं, बादशाहों और सरदारोंके किये हुये अद्भुत न्यायोंका ऐतिहासिक संग्रह है। प्रत्येक इन्साफ बड़ी बड़ी चतुराइयोंसे भरा है, पढ़ने लायक है। मूल्य छह आना।

**पार्वती और यशोदा**—स्त्री शिक्षाका बिलकुल नया और सुन्दर उपन्यास। हिन्दीके नामी लेखक पं० कामताप्रसाद गुरुका लिखा हुआ। प्रत्येक स्त्रीको यह उपन्यास पढ़कर शिक्षा प्राप्त करनी चाहिये। मूल्य छह आना।

**हिन्दी मेघदूत**--मेघदूतका समश्लोकी खड़ी हिन्दीका अनुवाद सचित्र हाल ही छपकर तयार हुआ है। पढ़ने योग्य है। मूल्य छह आना।

